को प्राप्ति न हुई थी और उसी समय वह प्राण-रक्षा कर अभय-दान का दाता पुरुष संसार परिमित करता है ॥७॥

दव बलता जीव शरणे आया,
हाथी अनुकम्पा दिल लायो ।
संसार पड़त अरु समकित पायो,
ज्ञाता सूत्र में पाठ बतायो ॥ च० ॥ ८ ॥

भावार्थः—ज्ञाता सूत्र के प्रथम अध्ययन मे मेघकुमार का वर्णन आता है। जब मेघकुमार का जीव हाथी के भव मे था उस समय जगल मे आग लग जाने से बहुत से प्राणी भाग कर उसके बनाये हुए मांडले मे आये थे। हाथी ने उन पर अनुकम्पा की थी जिससे उसे समकित गुण की प्राप्ति हुई और उसने ससार परिमित किया। यह अनुकम्पा का फल है ॥८॥

शून्य चित्त सूत्र बांचे मिथ्याती,
द्रव्य भाव रो नाहीं निवेरो ।
दयाहीन कुपन्थ चलायो,
त्यां कुगति सन्मुख दियो डेरो ॥ च० ॥ ६ ॥

भावार्थः—मिथ्यात्वी लोग शून्यचित्त से सूत्रो का वाचन करते है अतएव द्रव्य और भाव के रहस्य को ही वे नहीं समझते है और इसीलिए अनुकम्पा रूप परमधर्म को पाप बताते हैं, दया-हीन निर्दयी लोगो ने यह कुपन्थ चलाया है। समझना चाहिए उन्होने सुगति से मुँह मोड़ कर दुर्गति की ओर प्रयाण प्रारम्भ कर दिया है ॥६॥

स्वारथ त्यागी पर उपकारी,
दुखी दर्दी रो दर्द मिटावे।
ते पिण ध्या मिटावण,
तिण में पाप मिथ्या ी ब ावे ॥ च० ॥ १० ॥

भावार्थः—कोई स्वार्थत्यागी (निःस्वार्थी) परोपकारी पुरुष किसी दुःखी दर्दी प्राणी पर अनुकम्पा लाकर उसके आर्त्त-रौद्र ध्यान मिटाने के लिए उसके दुः दर्द को मिटाता है। इस परोपकार के कार्य में जो पाप बताता है वह मिथ्यात्वी है ॥१०॥

(कहे) " ा गृहस ौषध देने,
दु ारत तिण रो मिटावे।
तेथी म्हें गृहस्थ ने केवाँ,
साधु करे ते पाप में ावे" ॥ च० ॥ ११ ॥

भावार्थः—वे तेरहपन्थी लोग कहते हैं कि साधु दुःखी दर्दी गृहस्थ को देख कर उसे औषधि देकर उसके दुःख दर्द को नहीं मिटाते हैं। यदि दुःख दर्द मिटाना धर्म होता तो साधु गृहस्थ को औषधि देकर उसके दुख दर्द क्यों नहीं मिटाता। इस लिए हम लोगो ने यह स्थापना की है कि जो कार्य साधु नहीं करते वह कार्य पाप का है ॥११॥

( त्तर) चौमासे उत्पत्ति जीवों री जाणी,
ा गाम विहार रणो।
त्रिविधे साधु त्याग ज कीधा,
सू में साधु ने बतायो निरणो ॥ ० ॥ १२ ॥

साधु न करे ते पाप में गावो,
तो चोमासे साधु ने आणो न जाणो।
गेही चौमासा में वन्दन जावे,
तिण में एकान्त पाप बताणो ॥ च० ॥ १३ ॥

भावार्थ:—तीर्थङ्कर भगवान् ने फरमाया है कि चतुर्मास मे अनेक जीवों की उत्पत्ति होती है अतः साधु को ग्रामानुग्राम विहार न करना चाहिए। इसलिए साधु चतुर्मास मे विहार करने का तीन करण तीन योग से त्याग कर देता है।

अब उन ( तेरहपन्थी ) लोगों से पूछना चाहिए कि— आप लोगो ने यह स्थापना की थी कि जो कार्य साधु नही करता वह एकान्त पाप है तो चतुर्मास मे साधु एक गॉव से दूसरे गॉंव आना जाना नही करता किन्तु तुम्हारे भक्त श्रावक चतुर्मास मे तुम्हारे (तेरहपन्थी साधुओ के) दर्शन के लिए आते जाते है तो उनके साधु-दर्शन को एकान्त पाप मे क्यो नहीं कहते ? तुम्हारी उपरोक्त मान्यतानुसार तो उनके वन्दन, दर्शन को एकान्त पाप में कहना चाहिए ॥१२-१३॥

वन्दण का तो वन्धा करावे,
चौमासे सेवा रा भाव चढ़ावे।
पन्थी पन्थ वधावण कारण,
धर्म कही कही ने ललचावे ॥ च० ॥ १४ ॥

भावार्थ:—वे लोग उनके वन्दन और दर्शन को पाप मे नहीं कहते किन्तु अपने पन्थ को वढ़ाने के लिए वन्दन और दर्शन

को धर्म में कह कर चतुर्मास में दर्शन करने और सेवा करने ा अपने भक्त श्रावकों को नियम करवाते हैं ॥१४॥

जो ाधु करे में वे,
ो गृहस्थ ने पाप थें क्यों बतावो ।
चौमासे दर्श थें जाणो,
इणविध त्याग क्यों न राो ॥ च० ॥ १५ ॥

भावार्थः—उनसे पूछना चाहिए कि, तुमने यह स्थापना की थी कि 'जो कार्य साधु नहीं करता है वह पाप मे है, गृहस्थ को भी वह कार्य न करना चाहिए' तो म्हारे भक्त श्रावक चतुर्मास मे तुम्हारे दर्शन के लिए आते हैं उसमे पाप क्यो नहीं कहते ? और चतुर्मास मे कहीं भी दर्शन के लिए न जाना इस प्रकार उन्हें नियम क्यों नहीं करवाते ? ॥१५॥

राते ब ा ाव ाजे,
आंतरो पाडण त्याग राो ।
र्पते पाणी वह वा ने ावे,
ति वा में धर्म बतावो ॥ च० ॥ १६ ॥

गेही रो आ ो जा ो वज,
त्रिविध त्रिविध भलो नहीं जाणो ।
ो ब ा ादि ने पाप में केणा,
आया बिना ि सुणो बखाणो ॥ च० ॥ १७ ॥

जो बखाणादिक सुणवा में धर्म है,
आवा जावा रो साधु न केवे।
तो आरत ध्यान मेटण में धर्म है,
औषधादिक साधु नहीं देवे ॥ च० ॥ १८ ॥

भावार्थः—तेरहपन्थी साधु रात्रि में व्याख्यान वांचते हैं। उस व्याख्यान को सुनने के लिए वे अपने भक्त श्रावकों को ऐसा नियम करवाते है कि "अन्तर डाले बिना अर्थात् किसी भी दिन अनुपस्थित न रहते हुए सदा उनका रात्रि व्याख्यान सुनना चाहिए" उस नियम से बंधे हुए उनके भक्त श्रावक वर्षा बरस रही हो उसमें भी वे व्याख्यान सुनने के लिए आते हैं। उनके आने जाने की क्रिया को वे पाप मे गिनते है और यहाँ तक कि तीन करण तीन योग से उसका अनुमोदन नहीं करते है। आने जाने की क्रिया किये बिना वे उनका व्याख्यान सुन नहीं सकते। अतः उनके व्याख्यान श्रवण को पाप मे कहना चाहिए।

इस पर यदि वे (तेरह पन्थी साधु) यह कहे कि—उनके आने जाने की क्रिया तो पाप मे है और उस आने जाने की क्रिया के लिए हम (साधु) नहीं कहते है किन्तु उनका व्याख्यान-श्रवण तो धर्म मे है तो उन लोगो से कहना चाहिए कि सरल बुद्धि से अनुकम्पा के विषय मे भी तुम्हे यही बात माननी चाहिए कि दुःख दर्द से पीड़ित होकर आर्त्त रौद्र ध्यान करते हुए प्राणी के आर्त्त रौद्र ध्यान को मिटाना धर्म है किन्तु साधु का कल्प न होने से साधु उसे औषधि आदि नही दे सकते है ॥१६-१८॥

वाहण चढ बखाण में आवे,
ओषधादि देई आरत मिटावे।

दो ां कारज सरी  ा जाणो,
शुद्ध भावों रो वे हु फल पावे ॥ च० ॥ १६ ॥

भावार्थः—जिस प्रकार घोड़ा गाड़ी आदि सवारी पर चढ़ कर गृहस्थ साधु का व्याख्यान सुनने के लिए आता है तो उसके आने जाने की ि या तो धर्म मे नहीं है किन्तु व्याख्यान श्रवण रूप शुद्ध भाव धर्म मे है उसी प्रकार दुःख दर्द से आर्त्त-रौद्र ध्यान करते हुए प्राणी पर अनुकम्पा कर औषधादि देकर उसके आर्त्त-रौद्र ध्यान को मिटाने रूप शुद्ध भाव धर्म मे हैं। ये दोनो कार्य एक सरीखे है। इन दोनो मे होने वाले शुद्ध भाव धर्म मे है ॥१६॥

एक में भाव रो धर्म बतावे,
बीजा में पाप री बोले वाणी।
भोलां ने भ्रम मे पाड़ बिगोया,
ते पिण  ूबे  , कर कर ताणी ॥ च० ॥ २० ॥

भावार्थः—पहले कार्य मे अर्थात् व्याख्यान सुनने के कार्य मे उसके भावो का धर्म बताना और दूसरे कार्य में अर्थात् अनुकम्पा के कार्य मे उसके भावो मे पाप बताना मत पक्षान्धता है। मत पक्ष का दुराग्रह करके आप स्वयं संसार समुद्र मे डूबते हैं और भोले लोगो को भ्रम मे डाल कर उन्हे भी संसार सागर मे डुबाते है ॥२०॥

( हे) "उपदेश देइ म्हें हिंसा छुड़ावां,
आहार छोड़ी उपदेश ने जा ां।

कोस आंतरे हिंसा छूटे तो,
आलस छोड म्हे तुर्त ही धावां" ॥ च० ॥ २१ ॥

भावार्थः—वे लोग कहते है कि हम उपदेश देकर हिंसक की हिंसा छुड़ाते है। यदि हम आहार कर रहे हों उस समय भी यदि हिंसा छुड़ाने का कार्य आ जाय तो हम आहार छोड़कर हिंसा छुड़ाने के लिए चले जाते हैं और यहाँ तक कि एक कोस की दूरी पर भी हिंसा छूटती हो तो हम आलस्य छोड़ कर वहाँ भी तुरन्त चले जाते है ॥२१॥

(उत्तर) धर्मी नाम धरावण काजे,
भोला जाणे दया गुण खाणी ।
हिंसा छुड़ावां मुख से बोले,
पिण काम पड्यां बोले फिरती वाणी ॥ च० ॥ २२ ॥

भावार्थः—धर्मी नाम धराने के लिए तथा भोले लोगों को यह बतलाने के लिए कि 'हम बड़े दयाधर्मी है' वे अपने मुख से कहते है कि हम हिंसा छुड़ाते है किन्तु हिंसा छुड़ाने का कार्य जब सामने आता है तो वे अपने वचन से बदल जाते है और इससे विपरीत कथन करने लग जाते है ॥२२॥

कीडियाँ मा । लट गजायाँ,
गेही रे पग हेटे चींथ्या जावे ।
भेषधारी हे म्हें हिंसा छोड़ावां,
(तो) उपदेश देवा ने क्यों नहीं जावे ॥ च० ॥ २३ ॥

ठोड़ बैठा उपदेश देवे तो,
दस वीस जीवां ने दोरा समझावे ।
उद्यम करे चार महीनों रे माहीं,
तो खों जीवों री हिंसा टलावे ॥ च० ॥ २४ ॥

भावार्थः—वे लोग कहते हैं कि 'हम उपदेश द्वारा हिंसा छुड़ाते है' तो उनसे पूछना चाहिए कि—चतुर्मास मे लट, गजाई, कीड़े-मकोड़े आदि अनेक जीवो की उत्पत्ति हो जाती है और रास्ते मे वे गृहस्थ के पैर नीचे दब कर मारे जाते हैं जिसका पाप गृहस्थ को लगता है तो आप लोग ( तेरहपन्थी साधु ) गृहस्थ की हिंसा छुड़ाने के लिए क्यो नहीं जाते ? अपने धर्मस्थानक पर बैठ कर उपदेश देने से सारे चतुर्मास मे आप लोग दस वीस व्यक्तियो को भी मुश्किल से समझा पाते होगे किन्तु रास्ते मे गृहस्थो के पैर नीचे दब कर मारे जाने वाले कीड़े-मकोड़ो से लगने वाली हिंसा को छुड़ाने का यदि आप लोग चतुर्मास मे प्रयत्न करें तो सैकड़ों, हजारो ही नहीं बल्कि लाखो जीवो की हिंसा को टला सकते हैं फिर आप लोग ऐसा क्यो नहीं करते ? ॥२३-२४॥

ो घरां अन्तर तपस्या करावण,
लस तज उपदेशण जावे ।
ौ पग गयाँ हिंसा छूटे ,
तो हिंसा छुड़ावण क्यों सिधावे ॥ च० ॥ २५ ॥

भावार्थः—यदि कोई तपस्या करने वाला हो तो वे सौ घरो की दूरी पर जाकर भी तपस्या कराते है। तपस्या कराने के

लिए तो वे इतने दूर भी चले जाते है किन्तु सौ कदम की दूरी पर ही लाखो कीडे-मकोड़ो की हिंसा छूटती हो तो भी वे वहाँ नही जाते है इसका क्या कारण है ? ॥२५॥

दीक्षा ले तो जाणे सौ कोस ऊपर,
भेपधारी भेप पेरावा जावे ।
एक कोस पर हिंसा छूटे छै,
क्रोड़ों री हिंसा क्यों न छुड़ावे ॥ च० ॥ २६ ॥

भावार्थ—यदि तेरहपन्थी साधुओ को यह मालूम हो जाय कि सौ कोस की दूरी पर कोई पुरुप दीक्षा लेने वाला है तो उसे अपने सरीखा साधु का भेप पहनाने के लिए वे सौ कोस भी चले जाते है किन्तु एक कोस की दूरी पर, यहाँ तक कि सौ कदम की दूरी पर ही लाखो करोड़ो कीड़े-मकोड़ो की हिसा छूटती है तो वे वहाँ क्यो नही जाते ? वहाँ जाकर उन लाखो करोड़ो कीड़े-मकोड़ो की हिसा क्यो नही छुड़ाते ? ॥२६॥

जब तो कहे बकरादि पंचेन्द्री,
हिंसक री हिंसा छोड़ावण जावां ।
कीड़ा मकोड़ा तो हणे घणाई,
(त्यां री) हिंसा छोड़ावण कहाँ कहाँ धावां ॥ च० ॥ २७ ॥

कीड़ा मकोड़ादि हिंसक री हिंसा,
छोड़ावा में म्हें धर्म तो जाणां ।

(पि ) गले ठिकाने जाय ने हिंसा,
छो ावा रो उद्यम ि म ाणां" ॥ च० ॥ २८ ॥

भावार्थः—इस पर वे लोग ( तेरहपन्थी साधु ) कहते हैं कि—बकरे आदि पञ्चेन्द्रिय प्राणी की हिंसा करने वाले हिसक की हिंसा छुड़ाने के लिए तो हम जाते हैं किन्तु कीड़े-मकोड़े आदि तो गृहस्थों के पैरों नीचे दब कर बहुत मारे जाते हैं उन सब की हिंसा छुड़ाने के लिए हम कहाँ कहाँ जावे ? गृहस्थो के पैरो नीचे दब कर मारे जाने वाले कीड़े मकोड़ों के मारे जाने से गृहस्थो को हिंसा लगती है उस हिसा को छुड़ाने मे भी हम धर्म मानते है किन्तु सब जगह जाकर उनकी हिसा छुड़ाई नही जा सकती क्योंकि यह अशक्य है ॥२७-२८॥

तो इम हिज समझो रे भाई,
कीडादि रक्षा धर्म में जाणां ।
मार्गादिक में सगले ठिकाणे,
बचावण रो उद्यम किम ाणां ॥ च० ॥ २९ ॥

हिं ा छुड़ावा गले न जावो,
तिम ही जीव बचावा रो जाणो ।
जीवरक्षा रो द्वेष धरी ने,
मिथ्यामति क्यों ऊंधी ताणो ॥ च० ॥ ३० ॥

ापणा व्रत री रक्षा करे ौर,
पर जीवों रा ाण बचावे ।

हिंसक थी मरता जाणी ने,
उपदेश देई जीव छुड़ावे ॥ च० ॥ ३१ ॥

भावार्थः—जिस प्रकार वे हिंसा छुडाने के कार्य में धर्म समझते हैं किन्तु अशक्य हिंसा छुडाई नहीं जा सकती उसी प्रकार रक्षा के विषय में भी उन्हें यही बात समझनी चाहिए। कीड़े-मकोड़े आदि समस्त प्राणियों की रक्षा करना धर्म है किन्तु मार्गादि सब स्थानों में कीड़े-मकोड़े आदि प्राणियों की रक्षा का प्रयत्न कैसे किया जा सकता है? जिस प्रकार मार्गादि सब स्थानों पर कीड़े-मकोड़ों की हिंसा छुड़ाना अशक्य है उसी प्रकार मार्गादि सब स्थानों पर लट, गजाई, कीड़े-मकोड़े आदि की रक्षा भी अशक्य है। अशक्य बात को सामने करके जीवरक्षा में पाप बताना जीवरक्षा के साथ द्वेष करना है।

जो बात शक्य है वही की जा सकती है। इसलिए दया-धर्मी पुरुष अपने व्रत की रक्षा करते हुए उपदेश देकर हिंसक के हाथ से मारे जाने वाले जीवों की रक्षा करते हैं ॥२६–३१॥

हिंसादि अकृत्य करता देखी,
भेषधारी कहे झठ समझावाँ।
गृहस्थ पग हेटे जीव आवे तो,
तिण ने तो कहे म्हें नाय बतावां ॥ च० ॥ ३२ ॥
श्रद्धा ज्याँ री पग पग अटके,
न्याय सुणो ज्ञानी चित लाई।
दोनों पक्ष री सुण ने वातां,
सत्य ग्रहो तो है चतुराई ॥ च० ॥ ३३ ॥

भावार्थः—तेरहपन्थी साधु कहते हैं कि यदि हमारे सामने कोई हिंसा आदि पाप कार्य करता हो तो हम तत्क्षण उस हिंसक की हिंसा छुड़ाने का प्रयत्न करते हैं किन्तु जब उनसे यह पूछा जाता है कि आपके सामने आपके किसी श्रावक के पैर के नीचे दब कर कोई जीव मर रहा हो तो उस श्रावक को लगने वाली हिंसा छुड़ाने के लिए आप उस जीव को बताते हैं या नहीं ? तब वे कहते हैं कि 'हम उस जीव को नहीं बताते ।'

जब उनसे यह पूछा जाता है कि 'आप कहते हैं कि हम हिंसक की हिंसा छुड़ा कर हिंसक को हिंसा के पाप से बचाते हैं तब फिर आपके सन्मुख श्रावक के पैर नीचे दब कर मरने वाले जीव को बता कर श्रावक को हिंसा के पाप से क्यों नहीं बचाते ?

इस प्रश्न का वे कुछ भी जवाब नहीं दे सकते। इस प्रकार कदम कदम पर उनकी श्रद्धा अटक जाती है फिर भी वे अपने दुराग्रह को नहीं छोड़ते हैं। जो पुरुष दोनो पक्ष की बातें सुनकर न्याय संगत सत्य बात को ग्रहण करता है वही चतुर एवं बुद्धिमान् है ॥३२–३३॥

बकरा री हिंसा छु ा ाजे,
पापी ने उपदेश दे ा ने जावाँ ।
भोला भरमाव इण विध बोले,
चतुर पूछे ज्वाब न ाँ ॥ च० ॥ ३४ ॥

ाव तले चिड़ियो मरे ",
हिंसा हुवे छै थारे ामे ।

उपदेश देई ने क्यों न छुड़ावो,
श्रावक उपदेश तत्क्षण पामे ॥ च० ॥ ३५ ॥

तब तो कहे म्हें मौनज साधां,
मत मार कह्याँ म्हाँ ने पापज लागे।
ऐं कहता म्हें तो हिंसा छुड़ावाँ,
बोल ने बदल गया क्यों सागे ॥ च० ॥ ३६ ॥

कदी कहे म्हें हिंसा छुड़ावां,
कदी मत मार कह्यां पाप केवे।
देवलध्वज ज्यों फिरे अज्ञानी,
बोल बदल मिथ्या मत सेवे ॥ च० ॥ ३७ ॥

भावार्थः—वे लोग ( तेरहपन्थी साधु ) कहते हैं कि यदि कोई कसाई बकरे को मार रहा हो तो हम उस कसाई को उपदेश देकर उसका हिंसा का पाप छुड़ा देते है अतः हम दयाधर्मी हैं" किन्तु उनका यह कथन सिर्फ भोले लोगो को भ्रम मे डालने के लिए है। जब चतुर पुरुष उनको इस विषय मे प्रश्न पूछता है तब उन्हे कुछ भी जवाब नहीं आता, वे चुप हो जाते है। उनसे पूछना चाहिए कि—आपके सामने किसी श्रावक के पैर नीचे दब कर एक चिड़िया का बच्चा मर रहा है जिससे श्रावक को हिंसा का पाप लगता है। आप उस श्रावक को उपदेश देकर अर्थात् उस चिड़िया के बच्चे को बता कर श्रावक का पाप क्यों नही छुड़ाते ? सम्भव है कसाई तो आपके उपदेश को माने या न माने किन्तु श्रावक तो आपका भक्त है। वह तो आपके उपदेश

को मान र तत्क्षण पाप को छोड़ देगा । फिर आप उ का पाप क्यों नहीं छुड़ाते ?

तब हते हैं कि श्रावक के पैर नीचे दब कर चिड़िया ा बच्चा मर रहा हो तो उसे हम नहीं बताते हैं। उस समय तो हम मौन रह जाते हैं क्योंकि 'मत मार' कहने से हमे पाप लगता है।

जरा सोचने की बात है कि अभी तो वे कह रहे थे कि 'हम हिंसक को उपदेश देकर उसका पाप छुड़ा देते हैं' और प्रश्न पूछने पर अब कहते हैं कि 'मत मार' कहने से हमे पाप गता है।' जिस प्रकार देवलध्वज यानी मन्दिर पर रही हुई ध्वजा वायु के झोके से इधर-उधर उड़ती रहती है किन्तु एक जगह स्थिर नही रहती उसी प्रकार वे लोग भी अपने वचन पर स्थिर नहीं रहते। कभी कहते हैं कि 'हम हिंसक की हिंसा छुड़ाने मे धर्म मानते हैं' और कभी कहते हैं कि 'मत मार' कहने मे पाप लगता है।'

इस प्रकार जो अपने वचन पर स्थिर नहीं रहते किन्तु बोल कर बदल जाते हैं वे सत्य भाषी मिथ्यात्वी हैं ॥३४–३७॥

(कहे) हिंसादि कृत्य र ा देखी,
उपदे देई म्हें हिंसा छुड़ावाँ।
कृत्य करता रा पाप मेटण में,
फुर ी राँ म्हें देर ावाँ ॥ च० ॥ ३८ ॥

फोरशंख ज्याँ ब ा थारी,
म पड्यां से झट ट ावो।

---

※ जो जैसा कहते हैं परन्तु वैसा करते नहीं उन्हे ड फोरशंख कहा जाता है।

गृहस्थी रा पग हेटे जीव मरे जग,
हिंसा छोड़ावण तुम नहीं चावो ॥ च० ॥ ३९ ॥

भावार्थः—वे लोग कहते हैं कि "हिंसादि पाप का कार्य करते देख कर हम उपदेश द्वारा उस हिंसक के पाप को छुड़ाते हैं। हिंसक के हिंसादि पाप छुड़ाने मे हम किञ्चिन्मात्र भी देर नहीं करते है किन्तु तत्काल हम उसका पाप छुड़ाते हैं।"

उन लोगो का यह उपरोक्त कथन डफोरशंख के समान निरर्थक है क्योकि जब हिंसा छुड़ाने का काम पड़ता है तब वे अपने वचन का पालन नही करते। उनके सामने किसी श्रावक के पैर नीचे दब कर कोई जीव मर रहा हो तो वे उस जीव को बता कर उसकी हिंसा नही छुड़ाते हैं ॥३८-३९॥

तेल ढुलण दृष्टान्त रे न्याय,
पगतल जीव बतावणो खोटो।
ते दृष्टान्त थी थारी श्रद्धा में,
हिंसा छुड़ावण में होसी तोटो ॥ च० ॥ ४० ॥

भावार्थः—उन लोगो ने तेल गिरने का एक दृष्टान्त दिया है। उस दृष्टान्त के अनुसार यदि श्रावक के पैर नीचे दब कर मारे जाने वाले जीव को बताने मे पाप माना जायगा तब तो 'हिंसक की हिंसा छुड़ाने मे' भी उन लोगो को पाप मानना पड़ेगा ॥४०॥

युक्ति पे युक्ति सुणो चित्त लाई,
जीव बचावणो धर्म रे मांई।

जो जी बचावा में पाप बतावे,
वां ने उत्तर दो समझाई ॥ ० ॥ १ ॥

भावार्थः—प्राणियों की प्राण रक्षा करने में पाप ब ने वाले लोगो ने तेल गिरने की जो युक्ति दी है ब उ का उत्तर दिया जाता है जिससे जीवरक्षा धर्म का का है यह बात स्पष्ट सिद्ध हो जाती है ॥४१॥

गृहस्थ रे घर ाधु गोचरी पहुँच्या,
गृहस्थ ने कृत्य करतो देखे।
तेल घड़ा ने फोरे ढोरे,
कीडि ों रा दर मांही जावे विशेखे ॥ च० ॥ २ ॥

* जैसा कि वे कहते हैं:—

गृहस्थ रे तेल जाय मूण फुट्यॉ,
कीड़ियों रा दर मांही रेला आवे।
बीच मे जीव आवे तेल सूँ बहता,
तेल बह्यो बह्यो अग्नि में जावे ॥
वेशधारी भूलां रो निर्णय कीजे ॥ १८ ॥
जो अग्नि उठे तो लाय गे छै,
त्रस थावर जीव मारया जावे।
गृहस्थ रा पग हेठे जीव बतावे,
तो तेल ढुले ते वासण क्यों न बतावे ॥ १९ ॥
पग सूँ मरता जीव बतावे,
तेल सूँ मरता जीव नहीं बतावे।
यह खोटी श्रद्धा उघाड़ी दीसे,
पण अभ्यतर अंधारो नजर न आवे ॥ २० ॥
( अनुकम्पा ढ ४ ] १८-२० )

जीव आवे ते तेल से बहता,
तेल बह्यो अग्नि में जावे ।
जो अग्नि उठे तो लाय लागे छै,
गृहस्थ ने अनरथ रो पाप थावे ॥ च० ॥ ४३ ॥

तिण ने वर्ज ने पाप छुड़ावो,
अनरथ होता ने अटकावो ।
जो तिण ने तुमें वर्जो नहीं तो,
हिंसा छुड़ावा यूँ झूठ सुणावो ॥ च० ॥ ४४ ॥

हिंसा छुड़ावां यूं मुख से बोले,
तेल सूं होती हिंसा न छुड़ावे ।
यह खोटी श्रद्धा उघाड़ी दीसे,
अन्तर अंधारो नजर न आवे ॥ च० ॥ ४५ ॥

भावार्थः—उन लोगो ने तेल गिरने की जो युक्ति दी है उसका खण्डन करने के लिये एक वैसी ही युक्ति उनके लिए दी जाती है। मान लीजिये जब वे (तेरहपन्थी साधु) किसी गृहस्थ के घर गोचरी लेने के लिए गये। वहाँ क्या देखते है कि एक गृहस्थ तेल के घड़े को फोड़ रहा है जिसमे से तेल निकल कर बहुत से छोटे जीवो को बहाता हुआ एवं कीड़ियो के बिल में पहुँचता हुआ आगे अग्नि की तरफ जा रहा है। यदि अग्नि जल कर लाय लग जाय तो महान् अनर्थ हो जाय। उस समय वे उसे घड़ा फोड़ने से क्यों नही रोकते ? वे अपने मुख से कहते तो हैं

वि ' हिसक की हिंसा छुडाते हैं" किन्तु वे अपने सामने तेल से होने वाली हिसा को नहीं छुड़ाते हैं ! अतः यह स्पष्ट हो जाता है कि उनकी ा ोटी है, व जैसा कहते है वैसा करते नहीं है ॥४२-४५॥

(कहे) "पग से र ा ीव तुमें बतावो,
तेल से मरता तो थें न बतावो" ।
(उत्तर) खोटा ोलो न रे मते थें,
म्हारे तेल ों रो सरीखो दावो ॥ च० ॥ ४६ ॥

से मरता ने तेल से मरता,
ि जीवां री रक्षा में धर्म बतावे ।
म्हारी ो श्रद्धा कठेई अटके,
तो अणहूंता त पर ते लं चढावे ॥ च० ॥ ४७ ॥

कठे कहे "हिं ने समझावाँ",
तेल थी हिंसा करता वर ो ।
लि तुमारा हे रा उत्तर,
देऊं से सुणने रीस म करजो ॥ च० ॥ ४८ ॥

भावार्थः—तेरहपन्थी लोग, जीवरक्षा मे धर्म मानने वाले मुनियों से पूछते है कि "आप गृहस्थ के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बता कर उसकी रक्षा करते हो तो फिर तेल से मरते हुए जीवो की रक्षा क्यो नहीं करते ?"

इस पर दयाधर्मी मुनि उत्तर देते हैं कि "उन लोगों ने यह प्रश्न अपने मन से ही झूठमूठ खड़ा किया है। हम लोग तो मरते हुए जीवों की रक्षा करने मे सदा सर्वत्र धर्म मानते हैं। इसीलिए जिस प्रकार गृहस्थ के पैर से दब कर मरने वाले जीव को बता कर उसकी प्राणरक्षा करते है उसी प्रकार तेल से मरते हुए जीवो की रक्षा करने में हमे कोई आपत्ति नही है। उन जीवों की प्राणरक्षा करने से भी हम धर्म ही मानते है। इस प्रकार हम दयाधर्मी लोगों की श्रद्धा तो कहीं नही अटकती है किन्तु जीवरक्षा मे पाप बताने वाले लोगों की श्रद्धा पग पग पर अटकती है। वे लोग कहते हैं कि "हम हिंसक की हिंसा छुड़ाते हैं" किन्तु तेल द्वारा हिंसा करने वाले हिंसक की हिंसा नहीं छुड़ाते है। उन लोगों के कथन का कोई ठिकाना नहीं है। वे अपने वचन पर स्थिर नही रहते हैं। भीषणजी द्वारा चलाये हुए इस तेरहपन्थ मत के सिवाय संसार मे ऐसा कोई पन्थ नही है जो जीवरक्षा मे पाप मानता हो। सिर्फ यह तेरहपन्थ मत ही जीवरक्षा मे पाप मानता है। इसकी यह मान्यता संसार के सर्व धर्मों से विपरीत है। इस लिए ये लोग चर्चा में अपनी मान्यता पर स्थिर नहीं रह सकते। ये अपने कथन को बारबार पलटते रहते है फिर भी ये अपने दुराग्रह को नही छोड़ते हैं ॥४६-४८॥

**(कहे) * श्रावक रा पग तल अटवी में,**
**जीव मरे त्यां ने क्यों न बचावो।**

---

* जैसा कि वे कहते हैं:—

एक पग हेटे जीव बतावे,
त्यां में थोड़ा सा जीवां ने बचता जाणी।
श्रावकां ने उजाड़ सुमारग घाल्यां,
घणा जीव बचे त्रस थावर प्राणी ॥ मे० ॥ २४ ॥

(उत्तर) पिण म्हें तो जीव बतावाँ,
झूठी वातां क्यों थे ग्रो ॥ च० ॥ ४९ ॥

थारा हेतु थी थारी श्रद्धा में,
दूषण आवे विचारी दे शो।
मिथ्या ान मिटावण काजे,
हे रो ा लेखो ॥ च० ॥ ५० ॥

भावार्थः—वे (तेरहपन्थी) लोग दयाधर्मी मुनियों से पूछते हैं कि—"तुम अपने सामने श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते ए जीव को बताते हो तो जंगल मे जाते हुए श्रावको के पैर नीचे दब कर मरने वाले जीवो को बता कर उनकी रक्षा क्यो नहीं करते?

इस पर दयाधर्मी मुनि कहते हैं कि "तुमने यह प्रश्न ही मिथ्या उठाया है क्योंकि हम लोग जीवरक्षा मे धर्म मानते हैं इसलिए द्रव्य क्षेत्र काल भाव के अनुसार जहाँ कहीं भी शक्य हो जीवों की रक्षा का प्रयत्न करते हैं। अतः जंगल में भी यथाशक्य जीवो की रक्षा करने मे हमे कोई ापत्ति नहीं है। इसलिए तुम्हारा यह प्रश्न करना ही व्यर्थ है। तुम लोगो ने जो हेतु देकर प्रश्न किया है उस हेतु से तुम्हारी श्रद्धा मे ही दूषण आता है। सो अब आगे बताया जाता है ॥४९-५०॥

---

थोड़ी दूर बतायां थोडो हुवे तो,
घणी दूर बतायां घणो धर्म जाणो।
घणी दूर रो नाम लियां बक उठे,
ते खोटी श्रद्धा रो अहिनाणो ॥ मे० ॥ २५ ॥
( अनु ११ ढाल ४ गाथा २४-२५ )

करता विहार मारग में थारा,
श्राव मा मिलवा आवे।
मार्ग छोड़ी ने उजड़ जावे,
त्र थावर री हिंसा थावे ॥ च० ॥ ५१ ॥

श्राव ने उ पन्थ जाताँ,
त्रस थावर हिं करता देखे।
हिंसा छुड़ावा में धर्म थें मानो,
तो श्राव ने वर्जणो इ लेखे ॥ च० ॥ ५२ ॥

हिं ा छुडावणो से बोले,
थोथा बादल जि ते गाजे।
श्राव व में जीव ने चींथे,
मौन जे वर्जता क्यों लाजे ॥ च० ॥ ५३ ॥

भावार्थः—तेरहपन्थी साधुओ से पूछना चाहिए कि—मान लीजिये, आप लोग विहार कर जा रहे हो। जाते जाते किसी वन से पहुँचे वहाँ आपके बहुत से भक्त श्रावक रास्ता भूल कर उल्ट रास्ते जा रहे थे और उनके पैरों नीचे दब कर त्रस स्थावर ( लट, गजाई, कीड़े, मकोड़े तथा हरी वनस्पति ) जीव मर रहे थे जिससे उनकी हिंसा का पाप श्रावको को लगता था। हिंसा का पाप छुड़ाने मे तुम लोग धर्म मानते हो फिर तुम उन अपने श्रावको को उल्ट (उजड़) रास्ते जाने से क्यो नही रोकते? उन्हे ठीक रास्ता क्यो नहीं बताते? और उनकी हिसा क्यों नहीं

छुड़ाते ? उस समय मौन क्यो रहते हो ? जिस प्रकार थोथा बादल-गर्जता है किन्तु बरसता नहीं, उसी प्रकार तुम लोग भी कहते हो कि "हिंसा छुड़ाने मे हम धर्म मानते हैं" किन्तु तुम अपने इस कथन का पालन नहीं करते। तुम्हारा कथन केवल लोगो को दि ाने के लिए है किन्तु पालन करने के लिए नहीं। जो लोग केवल कहते हैं किन्तु अपने कथनानुसार आचरण नहीं करते वे ढपोरशं हैं, ढोंगी हैं, लोगो को धोखा देने वाले है ॥५१–५३॥

कहो बकरा ता ने ाँ,
भे निश्च नहीं जाणी।
श्राव ने में हिं थी जें,
जहाँ छूटे हिं ा त्र था र ा ी ॥ च० ॥ ५४ ॥

ाई के ा ाने ाने,
ाव तो थारा अनुरागी।
जो थें व ों हिंसा नही होवे,
हीं वर्जो थांरी श्रद्धा भागी ॥ च० ॥ ५५ ॥

हिं ा छो ाव ो ो थे मानो,
ध रो यूं से ो।
श्रा री हिं ा छुड़ायां,
धर्म वा रो क्यों हीं ा ो ॥ च० ॥ ५६ ॥

भावार्थ:—वे (तेरहपन्थी साधु) लोग कहते हैं कि—"यदि कोई कसाई बकरे को मार रहा हो तो हम उस कसाई को उपदेश देकर उसकी हिंसा छुड़ा देते है" तो उन लोगो से पूछना चाहिए कि सम्भव है कसाई तो तुम्हारा उपदेश माने या न भी माने किन्तु तुम्हारे श्रावक तो तुम्हारे भक्त है वे तो तुम्हारा उपदेश अवश्य मानेंगे तो फिर वन मे उल्ट मार्ग जाते हुए अपने भक्त श्रावको के पैरो नीचे दब कर मरने वाले त्रस स्थावर जीवो की हिंसा को तुम क्यो नहीं छुड़ाते हो ? "हिंसा छुड़ाने मे धर्म है" ऐसा तुम स्वयं अपने मुख से कहते हो फिर तुम्हारे श्रावकों के पैरो से दब कर मरने वाले जीवो की हिंसा छुड़ाने मे तुम धर्म क्यो नहीं मानते हो ? ॥५४-५६॥

* दो पग (हिंसा) छोड़ायां थोड़ो धरम हुवे,<br>
घणा पग छुड़ायां घणो धर्म जाणो ।<br>
घणा पगों रो नाम लिया ब उठे,<br>
तो खोटी श्रद्धा रो अहि नाणो ॥ च० ॥ ५७ ॥

भावार्थ:—दो चार कदम तक यानी थोड़ी दूर तक अपने भक्त श्रावको के पैरो नीचे दब कर मरने वाले जीवो की हिंसा छुड़ाने मे थोडा धर्म होता है तो जंगल मे बहुत दूर तक उनके

* जैसा कि वे कहते हैं —

थोडी दूर बताया थोडो धर्म हुवे,<br>
तो घणी दूर बताया घणो धर्म जाणो ।<br>
घणी दूर रो नाम लिया बक उठे,<br>
तो खोटी श्रद्धा रो अहि नाणो ॥ भे० ॥ २५ ॥<br>
( अनुकम्पा ढाल ४ गाथा २५ )

पैरो से होने वाली हिंसा छुड़ाने में ब त धर्म होगा। इसलिए उन लोगो को (तेरहपन्थी साधुओं को) बहुत दूर तक हिंसा छुड़ा कर बहुत धर्म लाभ प्राप्त करना चाहिए किन्तु बहुत दूर का नाम सुनकर जो लोग झल्ला उठे और बकवाद करने लगे तो समझना चाहिए कि उनकी श्रद्धा खोटी है, यही खोटी श्रद्धा की पहचान है। जब वे हिंसा छुड़ाने मे धर्म मानते है तब वे जंगल मे बहुत दूर तक अपने भक्त श्रावको के पैरों नीचे दब कर मरने वाले त्रस स्थावर जीवो की हिंसा को वे क्यो नही छुड़ाते है ? ॥५७॥

* अन्धा पुरुष रो हे देने,
जीव बतावा में पाप ब ावे।
तो तेहिज हेतु थी हिंसा छुडावा में,
ते नी श्रद्धा में दूषण ावे ॥ च० ॥ ५८ ॥

भावार्थ:—श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बता कर उसकी रक्षा करने मे पाप बतलाने के लिए तेरहपंथी

---

* जैसा कि वे कहते है.—

कोई अन्धा पुरुष गामान्तर जातां,
आंख बिना जीव किण विध जोवे।
कीड़ी माखादिक चीथतो जावे,
त्रस थावर जीवा रा घमसाण होवे ॥ मे० ॥ २६ ॥
वेषधारी सहजे साथे ही जाता,
अंधा रा पग सूं मरता जीवों ने देखे।
यह पग पग जीवों ने नहीं बतावे,
तो खोटी श्रद्धा जाणज्यो इण लेखे ॥ मे० ॥ २७ ॥
( अनुकम्पा ढाल ४ गाथा २६–२७ )

लोगों ने एक अन्धे पुरुष का दृष्टान्त दिया है किन्तु इस दृष्टान्त से जीवरक्षा करने मे तो पाप सिद्ध नहीं होता प्रत्युत "हिंसा छुड़ाने से धर्म होता है" उनकी इस मान्यता में दूषण आता है। वह दूषण किस तरह आता है सो अब आगे बताया जाता है ॥५८॥

कोई अन्धा पुरुष गामान्तर जातां,
आंख बिना हिंसा किम टाले।
कीड़ी मकोड़ा मारता जावे,
त्रस थावर जीवों पर पग देई चाले ॥च०॥ ५६ ॥

थें पिण सहजे साथे ही जाओ,
अन्धा ने हिंसा करता देखो।
पग पग हिंसा थें न छुड़ावो,
खोटा बोलण रो तुम लेखो ॥ च० ॥ ६० ॥

(त्यां अंधा ने) जताय जताय ने हिंसा छुड़ाणी,
पापबन्ध थी करणा दूरा।
इण कार्य ि या थी पोते जो लाजे,
तो जीव बतावा में दोष दे कूरा ॥ च० ॥ ६१ ॥

भावार्थः—मान लीजिये एक अन्धा पुरुष एक गाँव से दूसरे गाँव को जा रहा है। संयोगवश तुम (तेरहपन्थी साधु) भी उस गाँव से विहार कर अगले गाँव को जा रहे हो। तुम्हारा और अन्धे पुरुष का साथ हो गया। अन्धा पुरुष आँखो के विना

देख नहीं सकता। उसके पैरों के नीचे दब कर लट, गजाई, कीड़े-मकोड़े आदि त्रस प्राणी तथा हरी वनस्पति आदि स्थावर प्राणी मरते हैं जिनकी हिंसा उस अन्धे पुरुष को लगती है। तुम लोग हिंसा छुड़ाने मे धर्म मानते हो फिर उस अन्धे पुरुष को बारबार जता कर उसकी हिंसा क्यो नहीं छुड़ाते ? यदि तुम यह कहो कि यह कार्य करना हमारे लिए अशक्य है तो फिर जीवरक्षा मे पाप बतलाने के लिए यह दृष्टान्त कैसे देते हो ? जो कार्य तुम स्वयं नहीं कर सकते उसका दृष्टान्त दूसरों के लिए क्यो देते हो ? इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि जीवरक्षा के साथ तुम्हारा द्वेष है। इसीलिए ऐसे अशक्य दृष्टान्त देकर भोले लोगो को भ्रम में डालते हो किन्तु जो पुरुष चतुर होते है वे तुम्हारे जाल मे नहीं फँसते प्रत्युत वह जाल तुम्हारे लिए ही जाल हो जाता है जिसमे फँस कर तुम्हे निरुत्तर होना पड़ता है ॥५९-६१॥

* आटा री ईल्यों रो ना लेई ने,
जीव बचावा में दूषण केवे ।

---

* जैसा कि वे कहते हैं.—

ईल्या सुलसुलिया सहित आटो छै,
गृहस्थ सूं ढुले मार्ग मायो ।
यह तपती रेत उनाले री तिण में,
पडत प्रमाण होत जुदा जीव काया ॥ २९ ॥
गृहस्थ नही देखे आटो ढूलतो,
ते वेषधारियों री नजरां आवे ।
यह पग हेटे जीव बतावे अज्ञानी,
तो आटो ढूलता जीव क्यूं नहीं बतावे ॥ ३० ॥
( अनुकम्पा ढाल ४ गाथा २९-३० )

तेहिज हेतु थी त्याँरी श्रद्धा में,
हिंसा छुड़ायां में दूषण रेवे ॥ च० ॥ ६२ ॥

भावार्थः—श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बता कर उसकी रक्षा करने मे पाप बताने के लिए तेरहपन्थी लोगो ने ईली आदि जीवो वाले आटे के गिरने का दृष्टान्त दिया है किन्तु इस दृष्टान्त से जीवरक्षा मे तो पाप सिद्ध नही होता प्रत्युत "हिंसा छुडाने मे धर्म होता है" उनकी इस मान्यता में दूषण आता है। वह दूषण किस प्रकार आता है सो अब आगे बताया जाता है ॥६२॥

ईल्यांदि जीवां हित आटो ,
गृहस्थ ढोले छै मारग मायो ।
तपती रेत उनाला री तिण में,
पड़त मरे हिंसा बहु थायो ॥ च० ॥ ६३ ॥

गृहस्थ रे ज्ञान न पाप लागण रो,
ते कदा थारे समझ में आयो ।
थें हिंसा देखी छोडावणी केवो,
आटो ढुरता हिंसा थीं क्यों मुकावो ॥ च० ॥ ६४ ॥

भावार्थ—किसी गृहस्थ के पास ईल्यां आदि जीवो सहित आटा है। वह उस आटे को ग्रीष्म ऋतु की अत्यन्त तपी हुई बालू रेत मे, मार्ग मे डाल रहा है जिससे उन ईल्याँ आदि जीवों की घात होती है। उस गृहस्थ को उन जीवों की हिंसा के

पाप का  ान नहीं है। तुम (तेरहपन्थी साधु) इस  ार्य को दे रहे हो। तुम्हारे मतानुसार हिंसा छुड़ाने मे धर्म है फिर उ  पुरुष की हिसा  ों नहीं छुड़ाते ? और आटा  गिराने से उसे क्यों नही रोकते ? ॥६३–६४॥

(कहे) "गृहस्थ री उ  धि सूं जीव मरे *,
ब  ो बतावा ने क्यों नहीं  ावो।
यो  त्तर सीधो थारा हेतु रो,
हिंसा छुड़ा  ा ने थें क्यों नहीं  ाओ ॥ च० ॥ ६५ ॥

किणहि  ठौर हिंसा छुड़ावे,
कि हि  ठौर  म  ाणे।
मिथ्या उदय थी म  ड़े हीं,
अज्ञानी जन तो ऊंधी  ाणे ॥ च० ॥ ६६ ॥

गृहस्थ विवि  ार री वस्तु थी,
जीवां री हिंसा  ीधी ने  रसी।
हिंसा दे  ी छोड़ावणी केवे,
तो सगली ठौर छो  ी पड़सी ॥ च० ॥ ६७ ॥

---

* जैसा कि वे कहते हैं:—

इत्यादि गृहस्थ रे अनेक उपधि सूं,
त्रस थावर जीव मुवा ने मरसी।
एक पग हेठे जीव बतावे,
त्यां ने सगली ही ठौर बतावणा पड़सी ॥ ३१ ॥
( अनुकम्पा ढ  ४ गाथा ३१ )

भावार्थः—वे (तेरहपन्थी) लोग दयाधर्मी मुनियों से पूछते हैं कि—गृहस्थो के उपकरणो (साधनो) से भूतकाल में अनेक जीव मरे है और वर्तमान समय मे मर रहे हैं। तुम लोग जीव-रक्षा करने मे धर्म मानते हो फिर सब जगह जीवरक्षा क्यों नहीं करते ?

इस प्रश्न का उत्तर सीधा है। उन लोगों से (तेरहपन्थी साधुओ से) कहना चाहिए कि—तुम लोग हिंसा छुड़ाने मे धर्म मानते हो। गृहस्थो के उपकरणों (साधनो) से गत काल मे हिसा हुई है और वर्तमान काल मे अनेक जीवो की हिंसा हो रही है फिर तुम लोग उनकी हिसा क्यो नही छुड़ाते, इसका क्या कारण है ? जब हिसा छुड़ाने मे धर्म मानते हो तो फिर तुम्हे सब जगह हिसा छुड़ानी चाहिए। सब जगह हिसा क्यो नही छुड़ाते ? ॥६५-६७॥

**पग पग ज्बाव अट ता देखो,**
**तो पिण ोटी रूढ न छोड़े।**
**मोह मिथ्यात में डूब र छै,**
**जीव रक्षा रा धर्म ने तोड़े ॥ च० ॥ ६८ ॥**

भावार्थः—इस प्रकार प्रश्न पूछने पर उन्हे कुछ भी जवाब नहीं आता। पग पग पर उन्हे निरुत्तर होना पड़ता है फिर भी वे अपने दुराग्रह को नहीं छोड़ते हैं और मिथ्यात्व मे डूब कर जीवरक्षा मे पाप बताते है ॥६८॥

**हिंसा छोड़ावणो जीव बचावणो,**
**दोनों ही ध र्मे जाणो।**

सर ज्ञानी ादर ा,
र्म निर्जरा पि ा ाो ।
या श्रद्धा श्री जिनवर भा ी ॥ च० ॥ ६६ ॥

भावार्थः—हिंसा छुड़ाना और जीवरक्षा करना दोनों ही धर्म के कार्य है। द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव के अनुसार ज्ञानी पुरुष इन कार्यों को करते हैं जिससे उनके कर्मनिर्जरा होती है, ऐसा श्री तीर्थ र भगवान् ने फरमाया है ॥६६॥

हिंसा छुड़ा ा में र्म ब ावे,
जीव बचायां में प जो केवे ।
ा बो ॅरी प करी ने,
खोटा हेतु बहु विधि देवे ॥ च० ॥ ० ॥

भावार्थः—जो लोग हिंसा छुड़ाने मे धर्म कहते है किन जीवरक्षा करने मे पाप कहते हैं वे तीर्थङ्कर भगवान् की आ ा के विपरीत अपनी इच्छानुसार मिथ्या बात की स्थापना करके नन्त संसार बढ़ाते है ॥७०॥

( नि) ब ामे हिं ा छुड़ावा जावे,
ब मे जीव बचावा न धावे।
अवसर थी हिंसा छुड़ावे,
व ी बचावा जावे ॥ च० ॥ ७१ ॥

जीव चावणो हिंसा छुड़ावणो,
दो ां रो ए ही मझो लेखो ।

ए में धर्म दूजा में पापो,
इम श्रद्धे ते मिथ्यामति देखो ॥ च० ॥ ७२ ॥

भावार्थः—जिस प्रकार मुनि सब जगह हिंसा छुड़ाने के लिए नहीं जा सकता है उसी प्रकार मुनि सब जगह जीवरक्षा करने के लिए भी नही जा सकता है। किन्तु द्रव्य क्षेत्र काल भाव के अनुसार मुनि हिंसा छुड़ाता है उसी प्रकार द्रव्य क्षेत्र काल भाव के अनुसार मुनि जीवरक्षा करता है। हिंसा छुड़ाना और जीवरक्षा करना दोनो कार्य एक समान है। अतः हिंसा छुड़ाने मे धर्म कहना और जीवरक्षा करने मे पाप कहना मिथ्यात्वियों का कार्य है ॥७१-७२॥

गृहस्थी रा पग हेठे ीव आवे तो,
ाधु बतावे तो पाप न चाल्यो।
भेषधारी तिण में पाप बतावे,
परत घोचो गुरां घाल्यो ॥ च० ॥ ७३ ॥

भावार्थः—"गृहस्थ के पैर नीचे दब कर यदि कोई जीव मरता हो तो उसे बता कर जीवरक्षा करने मे पाप होता है" ऐसा किसी भी शास्त्र मे नहीं कहा है फिर भी साधु नाम धराने वाले भेषधारियो ने इस कार्य मे पाप बता कर भोले लोगो को भ्रम मे डालने की धृष्टता की है। ऐसे कुगुरु मिथ्यात्वी है। वे स्वयं मिथ्यात्व मे डूबे हुए है और दूसरे लोगो को भी मिथ्यात्व में डुबाने की चेष्टा करते है। अतः ऐसे कुगुरु मिथ्यात्वियो का संग छोड़ देना चाहिए ॥७३॥

(कहे) "समवसरण ी ा ने जाता,
केई रा पग से जी मर जाया ।
जो जीव बचायां में धर्म होवे ो,
गवन कठे ही दीसे ाया ॥ च० ॥ ७४ ॥

नन्दन मणिहार डेडको होय ने,
ीर वन्दण जातो मार ंयो ।
तिण ने चींथ रयो श्रे ा बछेरे,
वीर ाधु स ां मेल क्यों न बचायो ॥ च० ॥ ७५ ॥

ते थी जी ब ायां में प ",
एवी कुगुरु कुतर्क उठावे ।
न्याय से उत्तर ज्ञा ी देवे,
चुप होवे ज्वाब न ावे ॥ च० ॥ ६ ॥

भावार्थः—तेरहपन्थी लोग कहते है कि—भगवान् महावीर ामी के समवसरण मे धर्मोपदेश सुनने के लिए बहुत मनुष्य आते और जाते थे उनके पैरों नीचे दब कर कई जीव मरे होगे किन्तु भगवान् ने उन जीवो की रक्षा की हो ऐसा शा ो मे कहीं भी उल्लेख नही मिलता है पैर के नीचे दब कर मरने वाले जीवों को बता कर उनकी रक्षा करने मे यदि धर्म होता तो भगवान् उन जीवो को अवश्य बचाते ।

शा मे एक उदाहरण आता है कि नन्दन-मनिहार का जीव मर कर जब मेढक हो गया था तब वह मेढक एक समय

भगवान् महावीर स्वामी के दर्शन करने के लिए जा रहा था। उसी समय घोड़े पर सवार होकर राजा श्रेणिक भी भगवान् के दर्शन करने के लिए जा रहा था। उसके घोड़े का पैर उस मेढक पर पड़ गया और वह मर गया। यदि जीव बचाने मे धर्म होता तो भगवान् अपने साधुओं को वहाँ भेज कर उस मेढक की रक्षा क्यो नहीं करवाते ?

इन कारणों से हम (तेरहपन्थी) कहते हैं कि किसी के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बता कर उसकी रक्षा करने में पाप है।"

इस प्रकार वे लोग कुतर्क उठाते हैं किन्तु जब ज्ञानी पुरुष उन्हे उत्तर देते है तो उनकी जबान बन्द हो जाती है। उनके इस कुतर्क का उत्तर आगे दिया जाता है ॥७४–७६॥

जो जीव बचावा साधु न मेल्या,
तिण थी जीव बचायां में पापो।
तो राजगिरी नगरी रे मांही,
हिंसादि मे होता संतापो ॥ च० ॥ ७७ ॥

भगवन्त ते कर्म छोडावा,
साधां ने मेल्या ठेई ने न दीसे।
तो थारे लेखे उपदेश देई ने,
कर्म छुड़ावा में पाप विशेषे ॥ च० ॥ ७८ ॥

जो कुकर्म छुड़ावणो धर्म रे माँही,
(पिण) उपदेश साधु अवसर थी देवे।

तो जीव बचावणो धर्म रे ाँही,

वसर स्था विचारी लेवे ॥ ० ॥ ७६ ॥

भावार्थः—"श्रेणिक राजा के घोड़े के पैर नीचे दब कर मरने वाले मेंढक की रक्षा के लिए भगवान् महावीर स्वामी ने अपने साधुओं को नहीं भेजा था। इसलिए जीवरक्षा पाप है" यदि यह दलील देकर वे लोग जीवरक्षा करने में पाप बताते हैं तो यही दलील हिंसादि कुकर्म छुड़ाने में पाप सिद्ध करने के लिए भी दी जा सकती है, जैसे कि—"राजगृही नगरी में छः गोठीले पुरुषों द्वारा बहुत सा हिंसादि कुकर्म होता था। उस हिंसादि कुकर्म को छुड़ाने के लिए भगवान् ने साधुओं को नहीं भेजा था। इसलिए उपदेश देकर हिंसादि कुकर्म छुड़ाना पाप है।"

इस पर यदि वे लोग यह कहे कि उपदेश द्वारा हिंसादि पाप कर्म छुड़ाना धर्म है किन्तु साधु द्रव्य क्षेत्र काल भाव की अनुकूलता देख कर उपदेश द्वारा हिसादि कुकर्म छुड़ाते हैं तो उन्हें सरल बुद्धि से यही बात जीवरक्षा के विषय में भी समझनी चाहिए कि 'जीवरक्षा करना धर्म है। द्रव्य क्षेत्र काल भाव का विचार कर साधु जीवरक्षा के लिए उपदेश देते है और जीवरक्षा करते हैं' ॥७७–७६॥

कोई गृहस्थ उपदेश देई ने,

व ामे जाई महा हिंसा छुड़ावे।

कोई पञ्चेन्द्रिय जीव बचावे,

ये दोनों ही धर्म ो फल पावे ॥ च० ॥ ८० ॥

हिंसा छुड़ायां तो धर्म बतावे,
जीव बचायां पाप जो केवे ।
ऊंधी श्रद्धा या पग प अटके,
ता करी करी दुर्गति लेवे ॥ च० ॥ ८१ ॥

भावार्थ:—कोई श्रावक सब जगह जाकर उपदेश द्वारा महाहिंसादि कुकर्म छुड़ाता है और कोई श्रावक बकरे आदि पञ्चेन्द्रिय जीवो की रक्षा करता है। ये दोनो धर्म के कार्य हैं। इन दोनो कार्यों को करने वाले वे दोनो श्रावक धर्म फल के भागी होते है।

जो लोग हिंसादि कुकर्म छुड़ाने मे तो धर्म मानते हैं किन्तु जीवरक्षा मे पाप बताते है, उन लोगो की यह श्रद्धा उल्टी (विपरीत) है। इस विषय मे प्रश्न पूछने पर उन्हें निरुत्तर होना पड़ता है फिर भी वे अपने दुराग्रह को नहीं छोड़ते है। इस दुराग्रह के कारण वे नरकादि दुर्गतियो को प्राप्त होते है ॥८०-८१॥

व रो नाम तो अलगो मेली,
साधां रा कर्तव लावे ।
द्रव्य क्षेत्र काल भाव रे अवसर,
धु कार्य कियां गुण पावे ॥ च० ॥ ८२ ॥

सज्झा, ध्यान, तप, विहार विचरणो,
व्याख्यान व्यावच्च धर्म रो का गो ।
बल बुद्धि और क्षेत्र का रे,
विवेके रे साधु धामो ॥ च० ॥ ८३ ॥

हि वसर ये नाय रे तो,
उभ्का ध्य प में ावे।
बिन अ र जीव नांय छुडायां,
ीव छुडावणो पाप न थावे ॥ च० ॥ ८४ ॥

भावार्थः—उन लोगों को जीवरक्षा से द्वेष है इसलिए श्रावक का नाम न लेते हुए सिर्फ साधु के कार्यों को सामने लाते हैं। साधु निरारम्भी है उसने महारम्भ और ल्पारम्भ सब प्रकार के आरम्भों का सर्वथा त्याग कर दिया है। वह अपने साधु-जीवन की मर्यादाओ से बंधा हुआ है। द्रव्य क्षेत्र काल भाव का विचार कर कार्य करता हुआ साधु गुणों को उपार्जन करता है। जैसे कि स्वाध्याय, ध्यान, तप, विहार, व्याख्यान, वैयावच्च आदि धर्म के कार्य हैं। द्रव्य क्षेत्र काल भाव का विचार कर अपने बल ( शा ) और बुद्धि के अनुसार साधु इन कार्यों को करता है किन्तु बिना अवसर सब समय में इन कार्यों को नहीं करता है। जिस प्रकार बिना अवसर स्वाध्याय ध्यान आदि कार्य न करने पर भी ये कार्य पाप में नहीं कहे जाते है उसी प्रकार बिना अवसर जीवरक्षा का कार्य न करने पर भी जीवरक्षा का कार्य पाप मे नही है, यह उन्हें सरल बुद्धि से समझना चाहिए ॥८२–८४॥

कदा केई ए परूपे,
साधु श्राव री अनुकम्पा एको।
धु करे तिम श्राव ने रणी,
पि ा पड़े द फिरता ही देखो ॥ च० ॥ ८५ ॥

धु थी मरता जीव बतावे,
पाप टले कम्पा गावे।
श्राव श्राव थी मरता जीव बतावे,
झट तेने प बतावे ॥ च० ॥ ८६ ॥

श्रावक श्राव ने (मरता) जीव बतावे,
(तो) किसो प लागे, किसो भागे।
तिण रो तो उत्तर मूल आवे,
थोथा गाल बजावा लागे ॥ च० ॥ ८७ ॥

भावार्थः—यदि वे लोग यह कहें कि—"साधु और श्रावक दोनों की अनुकम्पा एक है। जो कार्य साधु करता है वही कार्य श्रावक को करना चाहिए उसी कार्य मे धर्म होता है।" किन्तु ऐसा कथन करने वाले वे लोग स्वयं अपने कथन पर स्थिर नहीं रहते हैं, जैसे कि साधु के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को यदि दूसरा साधु उसे बता दे तो इस कार्य मे वे धर्म बताते हैं। उसी प्रकार किसी श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को यदि दूसरा श्रावक उसे बता दे तो उन्हे इस कार्य मे धर्म मानना चाहिए किन्तु वे लोग इस कार्य मे पाप बताते हैं। साधु के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बताने का जो कार्य साधु ने किया वही कार्य अर्थात् श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बताने का कार्य श्रावक ने किया है फिर इस कार्य मे वे पाप क्यों बताते है? जिस बात की स्थापना उन्होंने की थी उस बात पर वे स्वयं स्थिर नहीं रहते हैं।

दू री बात उनसे यह पूछनी चाहिए कि श्राव पैर नीचे दब र मरते ए जीव को श्राव ने बतला दिया तो उसने कौन ा पाप किया है ? उसका कौन सा भंग आ है ? ॥८५-८७॥

सिद्धान्त बिना ोले ानी,
संभोग रो अनुकम्पा में ावे ।
गा ं रा गोला से चलावे,
ते न्याय सुणी वियगा चित्त चावे ॥ च० ॥ ८८ ॥

साधु रे ं ोग श्राव से नाहीं,
(ते थी) जी ा ा में ो ।
श्रा साधु ने जी ावे,
तिण में तो तुमें क्यों गावो ॥ च० ॥ ८९ ॥

जद हे म्हारी हिं ा ाई,
ो ा वि यो दाई ।
ाव ने जी बतावे,
ो पि ानो ों भाई ॥ ० ॥ ९० ॥

ा थी मरता जीव बचाया,
थी ा तिम ी बचाया ।
एक ने ने दूजा में पो,
ए ी श्रद्धा में नि ा ॥ च० ॥ ९१ ॥

भावार्थः—अनुकम्पा के विपय में वे लोग संभोग की बात कहते हैं किन्तु उनका यह कथन शास्त्रविरुद्ध होने के कारण ज्ञानी पुरुषो के सामने टिक नहीं सकता। यदि वे यह कहे कि—साधु का श्रावक के साथ संभोग नही है इसलिए श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को यदि साधु बता दे तो साधु को पाप लगता है तो उनसे (तेरहपन्थी साधुओं से) पूछना चाहिए कि—तुम्हारे (तेरहपन्थी साधुओ के) पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को यदि श्रावक बता दे तो उसे (श्रावक को) धर्म होता है या पाप? तब तो वे लोग कहते हैं कि उसे धर्म हुआ क्योंकि उसने हमारे पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बताकर हमारी हिंसा टलाई (मिटाई) है अर्थात् हमे लगने वाली हिंसा से हमे बचाया है। तब फिर उनसे पूछना चाहिए कि—श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को यदि दूसरा श्रावक उसे बता दे तो इस कार्य को धर्म मे क्यो नहीं मानते? जिस प्रकार उसने (श्रावक ने) साधु के पैर से मरते हुए जीव को बचाया है उसी प्रकार उसने अपने स्वधर्मी बन्धु श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बचाया है। दोनो कार्य समान है फिर क्या कारण है कि पहले कार्य को धर्म मे और दूसरे को पाप मे कहते हो? या तो इन दोनो कार्यो को समान रूप से धर्म मे मानना चाहिए अन्यथा दोनो को पाप मे मानना चाहिए? एक कार्य को धर्म मे और दूसरे को पाप मे मानना अयुक्त है। शा विरुद्ध प्ररूपणा करने वाले अज्ञानियो की मान्यताओ मे इस तरह की अनेक बाधाएं उपस्थित होती है ॥८८-९१॥

**बारा प्रकार रा संभोग भाख्या,**
**सूत्र समवायांग माईं देखो।**

जीव ायां भोग लागे,
इ ो ाहीं सू र में ले ो ॥ च० ॥ ६२ ॥

श्राव श्रावक ने जीव ब ायां,
ाप ागे यो काढ्यो कूरो।
ि लेखे जीवां रा भेद सि ायां,
थाँरी श्रद्धा में पा रो पूरो ॥ च० ॥ ६३ ॥

भावार्थ:—समवायाङ्ग सूत्र के बारहवे समवाय में साधु के बारह संभोग बतलाये गये है। उनमे, "पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बताना" ऐसा कोई संभोग नहीं है। अतः श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को यदि साधु बता दे तो उसका कोई संभोग नही टूटता है।

दूसरी बात उन लोगो से यह पूछनी चाहिए कि—श्रावक के कोई संभोग नहीं होता। फिर एक श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बता दे तो उसको पाप क्यो बताते हो? उसका तो कोई संभोग नही टूटता, ोकि जब उसके कोई संभोग ही नही है तो टूटेगा क्या?

श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बताने में जो लोग पाप कहते हैं उनकी इस मान्यतानुसार तो श्रावको को जीवो के एकेन्द्रिय बेइन्द्रिय आदि भेद सि लाने मे भी पाप होगा ॥६२-६३॥

( हे) "जीवां रा भेद तो ज्ञा रे ि र,
दया रे ातिर पिण म्हें बतावाँ।

भूत विष्य में जीव बतायां,
धर्म रो म्हें हि मझावाँ ॥ च० ॥ ६४ ॥
वर्तमान (काल) पग हेठे या बतायां,
पाप हुवे म्हारी श्रद्धा रे मांई ।
तो भूल्या रे भूल्या थें मूल से भूल्या,
धर्म तो रणो तिहुँ काल सदाई ॥ च० ॥ ६५ ॥

पाप त्याग अरु धर्म रो उद्यम,
तिहुँ काले किया हुवे सुखदाई ।
भूत भविष्य में धर्म हुवे तो,
वर्तमाने पाप दापि न थाई ॥ च० ॥ ६६ ॥

वर्तमान जीव बतायां पापो,
तो भूत विष्य में पाप संतापो ।
जो परोक्ष बतायां भावी दया रसी,
प्रतख में मिटे प्रत पापो ॥ च० ॥ ६७ ॥

गृहस्थ रा पग हेठे उन्दर बतायां,
परत पाप गृहस्थ रो टलियो ।
उन्दर रे आरत रुद्र रो,
महाक्लेश ट वा रो फल मिलियो ॥ च० ॥ ६८ ॥

भावार्थः—इस पर यदि वे लोग यह कहे कि "हम (साधु) श्रावकों को जीवों के भेद तो ज्ञान के लिए सिखलाते हैं और दया

के लिए भी सि लाते हैं किन्तु साथ मे यह भी सि लाते हैं कि भूत ाल और भविष्यत्काल में दया करना धर्म है किन्तु वर्त-ानकाल मे दया करना (जीव बचाना) पाप है तो उनका यह थन अज्ञानतापूर्ण है क्योंकि जब भूतकाल और भविष्यत्-काल मे दया करना ( जीव बचाना ) धर्म है तो वर्तमान काल में दया करना ( जीव बचाना ) पाप कैसे हो सकता है ? और यदि वे वर्तमानकाल मे जीव बचाना पाप कहते हैं तो फिर भूत-काल और भविष्यत्काल मे जीव बचाना उन्हे पाप मे मानना पड़ेगा। यह कैसे हो सकता है कि भूतकाल और भविष्यत् काल में जीव बचाना धर्म है और वर्तमान काल मे पाप है ? इस प्रकार का कथन करना भारी भूल है। जो पुरुष भविष्यत्काल मे जीव बचाने रूप भावी दया करेगा वह वर्तमान काल मे प्रत्यक्ष जीव बचाने रूप दया का कार्य कैसे नहीं करेगा ? पाप का त्याग और धर्म का कार्य तो तीनों काल में सदा सुखदायी होता है। अतः पाप का त्याग और धर्म का कार्य वर्तमान, भूत और भविष्यत् तीनों ाल मे करना चाहिए। जिस प्रकार भविष्यत्काल मे जीव बचाने रूप दया का कार्य करने से उस जीव का भविष्यत्-ाल में पाप-संताप मिटेगा उसी प्रकार वर्तमानकाल मे श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए चूहे आदि जीव को बता कर की प्राणरक्षा करने से उस जीव के आर्त्त-रौद्र ध्यान रूपी महा ेश मिट गया और उसकी हिंसा से श्रावक को लगने वाला पाप टल गया। इस प्रकार उन दोनों ( श्रावक और उसके पैर नीचे दब कर मरने वाला जीव ) जीवो का पाप संताप मिट गया। यह प्रत्यक्ष धर्म का कार्य है। इसमे पाप कहना अज्ञानता है ॥६४-६८॥

जो बिन संभोगी पाप टालण में,
पाप लागे यूँ थें कदा भाखो।
तो उपदेशे गृहस्थ रा पाप टालण में,
थारी श्रद्धा में पाप ने राखो ॥ च० ॥ ९९ ॥

इण श्रद्धा रो निर्णय न काढे अज्ञानी,
दया मेटण लियो संभोग शरणो।
पाप छुड़ाणो संभोग में नाहीं,
शं । हो तो करो वि निरणो ॥ च० ॥ १०० ॥

नहीं मारण ने जीव बतायाँ,
सं ोग ागे ऐसो बतावे।
तो पाप छुड़ावण परत बतावो,
भागल पणो थारी श्रद्धा में आवे ॥ च० ॥ १०१ ॥

भावार्थः—यदि कदाचित् वे लोग यह कहे कि साधु का श्रावक के साथ संभोग नहीं है। इसलिए श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बता कर उसकी प्राणरक्षा करने से साधु को पाप लगता है तो उनसे पूछना चाहिए कि—तुम (साधु) उपदेश देकर श्रावक का पाप छुड़ाते हो उसमे तुम पाप क्यो नहीं मानते? तुम्हारी उपरोक्त मान्यतानुसार तो उपदेश देकर श्रावक का पाप छुड़ाने मे भी तुम्हे पाप मानना पड़ेगा।

जब जीवरक्षा का प्रश्न आता है तब तुम संभोग का नाम लेते हो तो पाप छुड़ाने मे संभोग क्यो नहीं बताते हो? जब श्रावक के पैर नीचे दब-कर मरने वाले जीव को बता कर

उसकी रक्षा करने में संभोग लगता है तो श्रावक का पाप छुड़ाने में संभोग क्यो नहीं लगेगा ? जीवरक्षा मे संभोग बताना और पाप छुड़ाने मे सम्भोग न मानने वालो की श्रद्धा मे भाग पन (त्रुटि) आता है। उन लोगों को जीवरक्षा से द्वेष है इसलिए झूटमूट ही सम्भोग का नाम लेकर वे जीवरक्षा मे पाप बतलाते है। सत्य तत्त्व तो यह है कि श्रावक का पाप छुड़ाना और जीव-रक्षा करना इन दोनो कार्यों का सम्भोग से कोई सम्बन्ध नहीं है। इसलिए जिस प्रकार साधु श्रावक का पाप छुड़ाता है उसी प्रकार साधु श्रावक के पैर नीचे दब कर मरते हुए जीव को बता कर उसकी प्राणरक्षा भी करता है। इन दोनों कार्यों से उसे धर्म होता है, पाप नही ॥९९-१०१॥

लाय लागी गृहस व देखे,
तुर्त बुझावे, रक्षा मन धारी।
इण रक्षा रो । गृहस्थ करे ",
तिण में ए न्त पाप कहे सांगधारी ॥ च० ॥ १०२ ॥

भावार्थः—जब गृहस्थ कहीं लाय लगी हुई देखता है तो मन मे अनुकम्पा लाकर उसे बुझाता है और उसमें जलते ए जीवों की रक्षा करता है किन्तु कितनेक साधु सेष को धारण करने वाले निर्दयी इस रक्षा के कार्य मे पाप बताते हैं ॥१०२॥

(कहे) "लाय में बले ज्याँ रे कर चुके ",
मं छूटण री जरा भारी।
बी पड़ ज्याँ ने कोई काढे,
वह होवे प ो अधि री" ॥ च० ॥ १०३ ॥

भावार्थः—वे निर्दयी लोग कहते हैं कि जो जीव लाय में जलते हैं वे अपने कर्म ऋण को चुकाते हैं और बंधे हुए कर्मों की निर्जरा करते है। जो बीच मे पड़ कर लाय मे से उन्हें बचाता है वह उनके कर्म ऋण चुकाने मे अन्तराय देता है इसलिए उस रक्षा करने वाले पुरुष को पाप लगता है ॥१०३॥

इम बलताँ रे र्म ता बतावे,
काढणा वाला ने पाप बतावे।
त्याँ री तब परतीती वे,
जो लाय से निसर बाहर जावे ॥ च० ॥ १०४ ॥

भावार्थः—इस प्रकार वे लोग कहते हैं कि 'जो लाय में जलता है वह अपने कर्म काटता है, अपने कर्म ऋण को चुकाता है। जो पुरुष उसे लाय से बाहर निकाल देता है वह उसके कर्म काटने मे अन्तराय डालता है' वे लोग ऐसा कथन करते हैं किन्तु उनके कथन का विश्वास तो तभी आ सकता है जब वे स्वयं लाय मे जल रहे हो और उससे बाहर न निकलें। तब लोगों को यह विश्वास हो सकता है कि लाय मे जलता हुआ जीव कर्मों के ऋण को चुकाता है ॥१०४॥

(कहे) बलताँ परिणाम सेंठा नहीं रेवे,
मर थी दुर्गति जावे।
थिवरकल्पी ने बाहर ि लणो,
उपसर्ग मिट्याँ मन निर्म थावे ॥ च० ॥ १०५ ॥

भावार्थः—इस पर यदि वे (तेरहपन्थी साधु) यह कहें कि लाय (अग्नि) में जलने से अगर हमारे परिणाम दृढ़ न रहें और

ि बिलाहट करते ए मृत्यु हो जाय तो वह का मरण होता है जिससे दुर्गति की प्राप्ति होती है। हम, स्थविरकल्पी साधु हैं, ह .यदि यतनापूर्वक लाय मे से निकल जायँ तो हमे किसी प्रकार का दोष नहीं लगता अपितु उस उपसर्ग के मिट जाने से चित्त निर्मल बन जाता । इसलिए हम तो अि मे से बाहर निकल जायेंगे। हमें अपने प्राण प्यारे हैं ॥१०५॥

रे म्हें हता । जीवाँ रा,
छूटे निर्जरा बहु थावे।
निज वा री ई जद,
री तुमें ाद आवे ॥ च० ॥ १०६ ॥

जो ाधु नामधारी पि बलतां,
परिणाम विगड्याँ दुर्गति जावे।
तो हस्थी तो वि वि बोले,
ते लाय बल्याँ के चुकावे ॥ च० ॥ १० ॥

भावार्थः—अब उनसे पूछना चाहिए कि तुम कह रहे थे कि लाय मे जलते ए जीव के कर्म कटते हैं, कर्मों की ब त निर्जरा होती है। ब जब तुम्हारे लाय मे जलने का प्रश्न पूछा गया तो तुम अपने लिए बालमरण की बात कहते हो। तुम तो साधु नाम धराते हो जब अग्नि मे जलने से तुम्हारे परिणाम बिगड़ जाते है ौर परिणाम बिगड़ने से तथा आर्त्त-रौद्र ध्यान करने से नवीन पाप बन्ध हो जाता है तो फिर गृहस्थ आदि दूसरे जीव अग्नि मे जलने से कर्म ऋण चुकाते हैं यह तुम कैसे

कहते हो ? जिस प्रकार तुम्हारे परिणाम बिगड़ जाते हैं और आर्त्त-रौद्र ध्यान पैदा हो जाता है जिससे पाप कर्म का बन्ध होना है उसी प्रकार क्या दूसरे जीवों के परिणाम नहीं बिगड़ते हैं और आर्त्त-रौद्र ध्यान पैदा होकर क्या पाप कर्म का बन्ध नहीं होता है ? लाय मे जलते हुए प्राणी बिलबिलाहट शब्द करते हुए आर्त्त-रौद्र ध्यान ध्याते हैं और जिससे पाप कर्म का बन्ध करते है अतः "लाय मे जलता हुआ जीव कर्म ऋण चुकाता है" यह तुम्हारा कथन मिथ्या है ॥१०६-१०७॥

ते तो महाआरत रे वश थी,
  ाय बल्याँ संसार बधावे ।
ते अनन्त संसार रा पाप मुकावा,
  दयावन्त त्याँ ने बाहिर लावे ॥ च० ॥ १०८ ॥

भावार्थः—लाय मे जलने वाला प्राणी आर्त्त-रौद्र ध्यान करता हुआ अनन्त संसार बढ़ाता है। उस अनन्त संसार के पाप को छुड़ाने के लिए दयावान् पुरुष उसे लाय से बाहर निकालता है जिससे उसके आर्त्त-रौद्र ध्यान मिट जाते है। इस लाय से बाहर निकाल कर उसके आर्त्त-रौद्र ध्यान मिटाने मे पाप कहना अज्ञानियो का कार्य है ॥१०८॥

ज्याँ ज्याँ गृहस्थ रा गुण रो वर्णन,
  त्याँ त्याँ अल्पारम्भी भाख्या ।
वली ह मीपणो गुणां में,
  में कहो थारा न्थ में दाख्या ॥ च० ॥ १०९ ॥

ल्पारम्भी गुण श्राव केरो,
उववाई सूग ायंग में देखो ।
महारम्भी श्रा हीं होवे,
ल्पारम्भी श्रा रो लेखो ॥ ० ॥ ११० ॥

भावार्थः—सूयगडांग सूत्र और उववाई सूत्र मे तथा और दूसरे दूसरे सूत्रो मे जहाँ जहाँ श्रावको के गुणों का वर्णन है वहाँ वहाँ उन्हे अल्पारम्भीपन और हलुकर्मीपन श्रावको के गुण है। श्रावक महारम्भी नहीं होते हैं। इस बात को वे (तेरहपन्थी) लोग भी मानते हैं और उनके ग्रन्थो मे भी श्रावको के ये गुण बतलाये गये है ॥१०६–११०॥

लाय लगावे ते महा वगु में,
सूत्र ांही जिन इ विध भाख्यो ।
नावरणी ादि रो र्त्ता,
ते थी हा मीं दाख्यो ॥ च० ॥ १११ ॥

हा क्रियावन्त तेने जाणो,
महा आश्रव र्मबन्ध ो कर । ।
परजीव ने हावेदन दाता,
ए वा दुर्ग ो ते धर ॥ च० ॥ ११२ ॥

लाय बुझावे ते ा गु तो,
भगवती माँही इणविध बोले ।

अल्प कर्म ज्ञानावरणीदि,
ते थी हलुकर्मा हुआ तोले ॥ च० ॥ ११३ ॥

अल्पक्रिया अल्प आश्रवी ते छै,
ते थी माठा कर्म न बांधे ।
जीवाँ ने बहु वेदना नहीं देवे,
अल्पवेदना गुण ते साधे ॥ च० ॥ ११४ ॥

सूत्र रो न्याय विचारी जीवों,
अग्नि लगावे महारम्भी पापी ।
तिण ने बुझावे ते अल्पारम्भी,
हलुकर्मी यो वीरजी थापी ॥ च० ॥ ११५ ॥

भावार्थः—श्री तीर्थङ्कर भगवान् ने भगवती सूत्र में फरमाया है कि लाय लगाने वाला पुरुष महा अवगुणी ज्ञानावरणीयादि कर्मों का गाढ बन्ध करने वाला, महाक्रियावान्, महा आश्रवी, दूसरे जीवों को महावेदना देने वाला इत्यादि दुर्गुणों का धारक होता है और जो पुरुष लाय बुझाता है वह लाय लगाने वाले पुरुष की अपेक्षा हलुकर्मी, अल्पक्रिया वाला, अल्प आश्रवी आदि गुणो का धारक होता है। तात्पर्य यह है कि तीर्थङ्कर भगवान् महावीर स्वामी ने यह स्पष्ट फरमाया है कि लाय लगाने वाला महारम्भी एवं महा पापी है और लाय बुझाने वाला अल्पारम्भी तथा हलुकर्मी है ॥१११-११५॥

ाय बुझावे वो अल्पारम्भी,
तो बलता नर बचिया महागुण कहिये ।

अभयदान रो पि ते दाता,
द्ध रिणामी ते धर्म में हिये ॥ च० ॥ ११६ ॥

भावार्थः—जब कि लाय लगाने की अपेक्षा ाय बुझाना ल्पारम्भ का कार्य है तब यह स्पष्ट है कि लाय में जलते ए मनुष्यों को बचाना महागुण का कार्य है। लाय में जलते हुए प्राणियों की रक्षा करने वाला पुरुष अभयदान का दाता है, वह शुद्ध परिणामी है अतः वह धर्म का भागी होता है ॥११६॥

(कहे) "लाय ावे ते अल्पारम्भी,
तो पिण पापी, धर्मी ो ाहीं।
थोडा आरम्भ ने गुण में श्रद्धां,
आरम्भ ला पाप रे ांहीं" ॥ च० ॥ ११७ ॥

( र) इम बोले तो ाणो अज्ञानी,
अल्प- ारम्भ रो भेद पाया।
अल्पारम्भी ो स र्ग में ावे,
(तेथी) ल्पारम्भी ने गु में बताया ॥ च० ॥ ११८ ॥

ा भ्रमवि ध्वंसन ांही,
अल्पारम् ी ने स्व ायो।

---

*, सा कि वे कहते हैं:—

अथ इहाँ तो भद्रकालिक घणा गुण कह्या। सहजे क्रोध, मान, माया, लोभ ला, अल्प इच्छा, अल्प आरम्भ, अल्प समारम्भ, एहवा गुण करी देवता हुवे छै।

( भ्रम विध्वंसन पृष्ठ ४८ )

अल्पारम्भे महारम्भ नाहीं,
+ यो पिण गुण है चढे ही गायो ॥ च० ॥ ११६ ॥

भावार्थः—इस पर यदि वे ( तेरहपन्थी ) लोग यह कहे कि—"लाय बुझाने वाला पुरुष अल्पारम्भी है तो आरम्भ चाहे अल्प (थोड़ा) हो या महान् (बहुत) हो हम तो सब आरम्भ को पाप मे ही मानते है। इसलिए अल्पारम्भी को भी हम पापी ही मानते हैं, धर्मी नहीं।"

उनका उपरोक्त कथन अज्ञानतापूर्ण है। उन्होंने अल्पारम्भ और महारम्भ के भेद को ही नही समझा है। अल्पारम्भी पुरुष स्वर्ग मे जाता है इसलिए अल्पारम्भ गुण मे बतलाया गया है। तेरहपन्थियो के चौथे आचार्य श्री जीतमलजी ने भी भ्रमविध्वंसन नामक ग्रन्थ के पृष्ठ ८४ मे अल्पारम्भ को गुण बतलाया है और इस गुण के कारण अल्पारम्भी पुरुष को स्वर्गगामी बतलाया है। इसलिये तेरहपन्थी लोग अल्पारम्भ को दुर्गुण मे नही कह सकते ॥११७–११६॥

अगि थी मरता जीव बच्या रा,
द्वेष थी तुम इहाँ अवला बोलो।
"अल्पारम्भ तो गुण में नाहीं",
इय छोड़ियो तुम हिरदा में तोलो ॥ च० ॥ १२० ॥

---

+ अल्प आरम्भ, अल्प समारम्भ, अल्प इच्छा कही। तिवारे इम जाणिये जे घणी इच्छा नहीं, ए गुण छै।

( भ्रम विध्वंसन पृष्ठ ४८ )

अल्पारम्भ गुण बोले,
निरारम्भी साधु रा गुण जाणो।
ते थी साधु आ रो धर्म है जुदो,
दो विध धर्म सूत्र ाणो ॥ च० ॥ १२१ ॥

भावार्थः—'अल्पारम्भ गुण नहीं है' ऐसा कथन करके उन्होंने सत्य की अवहेलना की है और साथ ही साथ उनके आचार्य जीतमलजी के वचन की भी अवहेलना की है। वा व मे बात यह है ि उन लोगों को जीवरक्षा से द्वेष है। इसलिए ग्नि मे जलते हुए प्राणी की प्राणरक्षा करने मे वे पाप बताते हैं। जीवरक्षा से उन्हें इतना तीव्र द्वेष है कि सत्य की अवहेलना रके भी वे ेग जीवरक्षा मे पाप बताते हैं।

साधु आरम्भ का सर्वथा त्यागी होता है इसलिए साधु को निरारम्भी कहा है। श्रावक महा-आरम्भ का त्यागी हो है। वह महा-आरम्भ न करके अल्पारम्भ से ही अपना जी व्यतीत करता है। इसलिए अल्पारम्भ श्रावक का गुण कहा गया है। साधु और श्रावक का धर्म भिन्न भिन्न है। शा में गार धर्म (श्रावक धर्म) और अनगार धर्म ( साधु धर्म ) इ प्र ार दो धर्म फर ये गये हैं। इसलिए ल्पारम्भ रूप श्रावक के धर्म को एकान्त पाप मे कहना अज्ञानियों कार्य ॥१२०-१२१॥

(कहे) " अल्पार गुण बुझायाँ,
धु बुझावा ने क्यों नहीं ावे" ।
मन्द ि एवी ि ावे,
ी उत्तर वि देवे ॥ ० ॥ १२२ ॥

अल्पारम्भ गुण लाय झायाँ,
निरारम्भ गुण ाधु रो जाणो।
अग्नि-आरम्भ रा त्याग न तोड़े,
मिथ्या त थी करो ताणो ॥ च० ॥ १२३ ॥

तिचार टलने व्रत पले जे,
ते ाम श्रावक रा धर्म मांही।
साधु करे नहीं त्याँ का ां ने,
ते काम साधु रे कल्प में नाहीं ॥ च० ॥ १२४ ॥

भावार्थः—यदि कोई मन्दबुद्धि ऐसी तर्क करे कि लाय बुझाना अल्पारम्भ रूप गुण है तो साधु लाय क्यों नहीं बुझाते? वे इस अल्पारम्भ रूप गुण की आराधना क्यो नहीं करते? तो इसका उत्तर यह है कि अल्पारम्भ श्रावक का गुण है और साधु का गुण निरारम्भ है। साधु ने महारम्भ और अल्पारम्भ सब प्रकार के आरम्भो का सर्वथा त्याग कर दिया है। इस प्रकार अग्नि के अल्पारम्भ का भी उसने त्याग कर दिया है इसलिए साधु अग्नि-आरम्भ के त्याग को नहीं तोड़ता है। श्रावक ने महारम्भ का त्याग किया है, अल्पारम्भ का नहीं। अपने व्रतो के अतिचारो का निवारण करके जो कार्य श्रावक करता है वह उसके धर्म मे है। साधु उन कार्यों को नहीं करता है क्योंकि वह साधु का कल्प नहीं है अर्थात् साधु का गुण निरारम्भ है इसलिए किसी भी प्रकार के आरम्भ का सेवन करना साधु-कल्प ( साधु धर्म ) के बाहर है। शा मे तीर्थङ्कर भगवान् ने साधु धर्म (अणगार धर्म) और श्रावक धर्म ( आगार धर्म ) इस प्रकार दो

फरमाये हैं। साधु अपने धर्म का पालन रता है और श्रावक अपने धर्म का पालन करता है। अपने अपने धर्म का पालन करते हुए वे दोनों ( साधु और श्रावक ) तीर्थङ्कर भगवान् की आ ा के आराधक हैं।

जिस प्रकार लोक व्यवहार में भी दे ा जाता है कि हीरा पन्ना आदि जवाहरात का व्यापारी (जौहरी) महान् लाभ करता है और कपड़े आदि सामान्य व्यापारी उस जौहरी की अपेक्षा अल्प लाभ करता है। जौहरी जवाहरात के महान लाभ के कार्य को छोड़ कर कपड़े आदि के सामान्य लाभ के कार्य को नहीं करता। इसलिए यदि कोई यह दलील दे कि "जौहरी कपड़े का व्यापार नहीं करता है। अतः कपड़े का व्यापार लाभ का नहीं, घाटे का व्यापार है" तो ऐसी दलील देने वाला मूर्ख कहलाता है उसी प्रकार यह भी समझना चाहिये कि—"साधु जौहरी के समान है उसका निरारम्भ गुण महान् है। श्रावक कपड़े के व्यापारी समान है। उसका अल्पारम्भ गुण साधु की अपेक्षा छोटा है। इसलिए यदि कोई यह दलील दे कि—साधु अल्पारम्भ का कार्य नहीं करता है। अतः अल्पारम्भ गुण नहीं है, दुर्गुण ( एकान्त पाप ) है" तो ऐसी दलील देने वाले को मूर्ख समझना चाहिए।

साधु का धर्म भिन्न है और श्रावक का धर्म भिन्न है। दोनो एक नहीं हो सकते है ॥१२२–१२४॥

"जो साधु करे ते गृहस्थ रे पाप",
यूँ भोला ने भरमाया काठा।
जो चातुर हो ने ज्वाब पूछे जब,
टिके ि ध्याती जावे नाठा ॥ च० ॥ १२५ ॥

जो प श्राव भूखा राखे,
तो हिंसा ागे पहलो व्रत भागे ।
अन्न दियाँ करुणा नहीं जावे,
अतिचार टलवा रो धर्म है सागे ॥ च० ॥ १२६ ॥

रा म ि दि गृहस्थी,
साधु जिमावे तो दूषण लागे ।
गृ स्थी ब्यां ने भूखा राखे तो,
दूषण ागे पह ा व्रत ागे ॥ च० ॥ १२७ ॥

गृहस्थी गृहस्थी री थापना नहीं देवे,
दूजो तीजो तिण रो भागे ।
' ापण दे दे' साधु केवे,
पि गृहस्थ दिया व्रत रेवे सागे ॥ च० ॥ १२८ ॥

इम अने बो ाधु रे दूषण,
ते गृहस्थी रे व्रत रक्षा रो ठामो ।
(ते थी) गृहस्थ ने धु रो ाचार जुदो,
ए हे ते मिथ्मात रा धामो ॥ च० ॥ १२९ ॥

भावार्थ—'जो कार्य साधु नही करता, वह कार्य यदि श्रावक करे तो उसको पाप लगता है' ऐसी प्ररूपणा करके कितनेक मिथ्यात्वियो ने भोले लोगो को भ्रम मे डाल र ा है किन्तु चतुर पुरुष जब इस विषय मे उनसे प्रश्न पूछता है तो वे निरुत्तर हो

जाते हैं और जब चर्चा के लिए कहा जाता है तो जिस प्रकार सिंह के सामने शृगाल दुम दबा कर भाग जाता है उस प्रकार वे मिथ्यात्वी लोग भी चर्चा के क्षेत्र को छोड़ कर भाग जाते है।

'जो कार्य साधु नही करता वह कार्य यदि श्रावक करे तो उसको पाप लगता है' उन्होने जो यह मिथ्या प्ररूपणा की है उसका खण्डन किया जाता है।

साधु यदि अपने गृहस्थ माता-पिता पुत्र ी आदि सांसारिक परिवार वालों को आहार पानी देता है तो साधु को दूषण लगता है किन्तु यदि श्रावक अपने आश्रित पुत्र ी आदि परिवार के लोगो को एव आश्रित पशु आदि को आहार पानी न दे तो उसके पहले व्रत मे दूषण आता है अर्थात् 'भत्तपाण-विच्छेए' नामक अतिचार लगता है जिससे उसका पहला अहिंसा टूट जाता है।

इसी प्रकार किसी श्रावक ने किसी श्रावक के पास अपनी थापण (धरोहर) रखी हो, तो साधु तो उसको ऐसी आ ा नही देते कि " म अमुक श्रावक की धरोहर वापिस उसे दे दो" किन्तु श्रावक उसकी धरोहर को वापिस दे दे तो उसके व्रत की रक्षा होती है और धरोहर को वापिस न देने से उसके दूसरे और तीसरे व्रत मे दूषण लगता है।

इस प्रकार के ऐसे अनेक कार्य हैं जिनके करने से साधु को दोष लगता है, उसके व्रतो मे दूषण आता है किन्तु उन्हीं कार्यों को करने से श्रावक के व्रतो की रक्षा होती है। कहने का तात्पर्य यह है कि ऐसे अनेक कार्य है जो साधु के लिए दूषण रूप हैं किन्तु वे ही कार्य श्रावक के लिए भूषण रूप हैं इसीलिए

तीर्थङ्कर भगवान् ने ठाणांग सूत्र के ठाणा २ उद्देशक १ में फरमाया है:—

'आगारधम्मे चेव अणगारधम्मे चेव' ।

अर्थात्:—आगार धर्म और अणगार धर्म यानी श्रावक धर्म और साधु धर्म ।

इस प्रकार साधु और श्रावक का धर्म भिन्न भिन्न कहा है, एक नहीं । जो पुरुष साधु और श्रावक का एक ही धर्म बतलाता है उसे तीर्थङ्कर भगवान् की आज्ञा का उत्थापक निन्हव समझना चाहिए ॥१२५-१२६॥

णे वखाण आई पड़ते पाणी,
एकान्त पाप तो तिणने न केवे ।
लाय से ाढ मनुष्य बचायाँ,
एकान्त पापी रो पद देवे ॥ च० ॥ १३०॥

इम उलटी कथनी कथी थी ने,
भोलां ने कुपन्थ चढाया ।
परशण पूछ्यां ज्वाब न आवे,
शर्म छोड़ी ने भेष लजाया ॥ च० ॥ १३१ ॥

भावार्थ:—पानी पड़ रहा हो अर्थात् वर्षा बरस रही हो उस समय में भी तेरहपन्थी लोग अपने साधुओं का व्याख्यान सुनने के लिए आते हैं उसमें तो वे एकान्त पाप नहीं कहते किन्तु लाय में जलते हुए मनुष्यों को लाय से निकालने में एकान्त पाप कहते है ।

इस प्रकार की विपरीत प्ररूपणा करके वे भोले लोगों को पन्थ मे डालते हैं। वे स्वय तो कुपन्थ मे पड़कर अनन्त संसार बढ़ाते ही हैं किन्तु साथ मे भोले लोगो को भी कुपन्थ मे डालकर उनके अनन्त संसार की वृद्धि करते हैं।

'आप बे पाँ यो, ले बे जजमा '

इस कहावत को चरितार्थ करते हैं।

इस प्रकार की विपरीत प्ररूपणाओं के विषय मे जब इनसे (तेरहपन्थी साधुओ से) प्रश्न पूछा जाता है तब प्रश्न का तो कुछ उत्तर नही देते किन्तु साधु भेष की शर्म को छोड़ कर निर्ल तापूर्वक भांडों की तरह साधुभेष को लि त करने वाला व्यर्थ का बकवाद करते है ॥१३०-१३१॥

ग्न थी बलता मनुष्य बचायां,
 रि री हिंसा तिण में थावे।
जो इ विध धर्म मनुष्य बचायां,
 तिण पर ोटा न्याय बतावे ॥ च० ॥ १३२ ॥

( हे) "पांच सौ ि त्य नित्य जीवां ने ारे,
 रे ाई अनारज कर्मो।
जो ि श्र धर्म हुवे अग्नि बुझायां,
 तो इण ने ी मारयां हुवे मिश्र धर्मो ॥ च० ॥ १३३ ॥

ो ाय बुझायां जीव बचे तो,
 ाई ने म याँ बचे घ । ग्रा ी।

लाय बुझा ाँ, साई ने मार्याँ,
दोयाँ रो लेखो सरीखो जाणी" ॥ च० ॥ १३४ ॥

भावार्थः—लाय मे जलते हुए मनुष्यो की प्राणरक्षा करने मे पाप बतलाने के लिये तेरहपन्थी लोग एक कुयुक्ति लगाते हैं। वे कहते हैं कि—लाय मे जलते हुए मनुष्यो को लाय से निकालने मे अग्निकाय की हिंसा होती है। अतः लाय मे जलते हुए मनुष्यो की रक्षा करना पाप है। अग्निकाय की हिंसा होने पर भी लाय से मनुष्यो को बचाने मे यदि धर्म माना जायगा तो एक कसाई जो रोजाना पाँच सौ बकरो को मारता है, उस कसाई को मार देने से भी धर्म होता है ऐसा उन्हे मानना पड़ेगा क्योंकि जिस प्रकार लाय को बुझाने से ( अग्निकाय की हिंसा से ) मनुष्यों की रक्षा होती है उसी प्रकार कसाई को मार देने से भी बहुत से बकरो की रक्षा होती है। लाय बुझाना और कसाई को मारना ये दोनो एक सरीखे कार्य हैं इसलिए या तो दोनो मे धर्म मानना पड़ेगा या दोनो से पाप मानना पड़ेगा।" ॥१३२-१३४॥

(उत्तर) खोटा न्याय इम देवे अज्ञानी,
परतख बोले अनारज वाणी।
अग्नि बुझावणो मिनख ने मारणो,
सरी ो कहे महा अधर्म प्राणी ॥ च० ॥ १३५ ॥

मनुष्य मार बकरा ने बचावे,
अग्नि थी बलता मनुष्य निकाले।
दोयाँ रो ए ही ले ो बतावे,
वे अन्याय रे र्ग चाले ॥ च० ॥ १३६ ॥

रा मत रा श्रावक श्राविका,
अग्नि तो नित ही लगावे बुझावे ।
मनुष्य रा मार जैसा महा-पापी,
थारी श्रद्धा रे लेखे थावे ॥ च० ॥ १३७ ॥

भावार्थः—उपरोक्त कुयुक्ति देकर वे अज्ञानी इस बात की स्थापना करते हैं कि—"मनुष्य को मार कर बकरे की रक्षा करना और लाय में जलते हुए मनुष्यों को बचाना दोनों एक समान कार्य है" इस प्रकार अनार्य वचन कह कर वे महा-अधर्मी प्राणी अन्याय की स्थापना करते हैं। उनसे ( तेरहपन्थी साधुओं से ) पूछना चाहिए कि—तुम्हारे भक्त श्रावक और श्राविकाएँ रोजाना अग्नि जलाते और बुझाते है। तुम्हारी उपरोक्त मान्यतानुसार तो वे मनुष्य की हत्या करने वाले के समान महा-पापी है। फिर तुम रोजाना अग्नि जलाने और बुझाने का आरम्भ करने वाले तुम्हारे भक्त श्रावक श्राविकाओं को मनुष्य की हत्या करने वाले के समान महा-पापी क्यो नहीं मानते ? ॥१३५-१३७॥

मोटी में मोटी मनुष्य री हिं ,
ग्नि री हिं । सूक्ष्म ाखी ।
ाय बुझावे ते अल्पारम्भी,
वती सूत्र रो ाखी ॥ च० ॥ १३८ ॥
बचावण मनुष्य ने ारे,
अग्नि थी बलता मनुष्य बचावे ।
दोयाँ ने रीखा कुगुरु केवे,
मिथ्याती ौड़े दावे ॥ ० ॥ १३९ ॥

भावार्थः—तीर्थङ्कर भगवान् श्री महावीर स्वामी ने भगवती सूत्र से फरमाया है कि—"मनुष्य की हिंसा सब हिंसाओं से बड़ी है। अग्नि की (स्थावर जीवों की) हिंसा सूक्ष्म है। अग्नि (लाय) बुझाने वाला व्यक्ति अल्पारम्भी है" अर्थात् मनुष्य की हिंसा करने वाला महारम्भी, महा-पापी है और लाय बुझाने वाला अल्पारम्भी हलुकर्मी है। अतः बकरे को बचाने के लिए मनुष्य की हत्या करने वाले को और लाय मे जलते हुए मनुष्यों को लाय से निकालने वाले पुरुष को इन दोनों को एक समान कहने वाला महा मिथ्यात्वी है। वह जीवरक्षा का द्वेषी है ॥१३८–१३९॥

ब रा बचावरा मनुष्य ने मारे,
ते तो परतख छै मीं।
ग्नि थी ब ता मनुष्य बचावे,
अल्पारम्भी ने दया-धर्मी ॥ च० ॥ १४० ॥

भावार्थः—बकरे को बचाने के लिए मनुष्य को मारने वाला पुरुष तो प्रत्यक्ष कुकर्मी है, नरहत्यारा है और लाय में जलते हुए मनुष्यों की रक्षा करने वाला अल्पारम्भी दया-धर्मी पुरुष है ॥१४०॥

बिन आरम्भ नर मरता बचावे,
तिण में जो एकान्त पाप बतावे।
ते अग्नि रा ारम्भ रो ना लेई ने,
फोकट भोलाँ ने भरमावे ॥ च० ॥ १४१ ॥
जीवदया रा द्वेषी वेषी,
णाहूंताई चो लगावे।

बुद्धिवन्त न्याय सूतर रो देवे,
पग पग कुगु ने अट ावे ॥ च० ॥ १४२ ॥

भावार्थः—जो पुरुष किसी प्रकार का आरम्भ किये बिना मनुष्यों की रक्षा करता है उसमे भी वे तेरहपन्थी लोग एकान्त पाप कहते है फिर अग्नि के आरम्भ का नाम लेना व्यर्थ है। वे अग्नि के आरम्भ का नाम लेकर व्यर्थ ही भोले लोगों को म मे डालते हैं। उन लोगो की मान्यताओ के कुछ नमूने यहाँ दिये जाते हैं:—

(१) भार से पूर्ण गाड़ी आ रही है, और मार्ग में कोई बालक सोया हुआ है। कोई दयावान् पुरुष उस बालक को उठा लेवे तो इस कार्य को तेरहपन्थी एकान्त पाप कहते हैं।

(२) तीन मंजिल पर से कोई बालक गिरता हो तो उसको ऊपर ही पकड़ कर बचाने वाले दयावान् पुरुष को तेरहपन्थी एकान्त पाप करने वाला बतलाते है।

(३) प महा धारी साधु के गले में यदि किसी पु ने फाँसी लगा दा हो तो उसकी फाँसी को गोलने वाले दयालु पु को तेरहपन्थी एकान्त पापी कहते है।

(४) कोई कसाई बकरे को मार रहा हो तो उस बकरे की प्राणरक्षा के लिए यदि कोई दयालु पुरुष उस कसाई को य उपदेश दे कि 'इसको मत मार' तो इस प्रकार 'मत मार' का उपदेश देने वाले पुरुष को तेरहपन्थी एकान्त पापी कहते हैं।

(५) किसी गृहस्थ के पैर नीचे कोई जीव ा गया हो तो उसको बतलाने वाले दयावान् पुरुष को तेरहपन्थी एकान्त पाप ा ह हैं।

(६) तेरहपन्थ के साधुओ के सिवाय किसी भी दीन, अनाथ, अपङ्ग गरीब प्राणी को दान देना एकान्त पाप है ऐसा तेरहपन्थी कहते है।

(७) पुत्र अपने माता पिता की और स्त्री अपने पति की सेवा शुश्रूषा करे तो तेरहपन्थी इस कार्य को एकान्त पाप कहते हैं।

तेरहपन्थियो के सैद्धान्तिक ग्रन्थ 'भ्रमविध्वंसन' 'भिक्षु यश रसायन' 'अनुकम्पा की ढाले' और 'बारह व्रत की ढालें' आदि इसी प्रकार की अनेक मान्यताओ और कुयुक्तियों से भरे पड़े है।

इन लोगो को दया और दान से द्वेष है। ये दया दान के उत्थापक निन्हव हैं। इसीलिए कुयुक्तियाँ लगा कर ये लोग दया और दान मे पाप बतलाने की धृष्टता करते है किन्तु जब बुद्धिमान् पुरुष शास्त्रो का प्रमाण देकर इन लोगो से इस विषय मे प्रश्न पूछते हैं तब वे शास्त्रानुकूल सीधा उत्तर कुछ भी नही दे सकते है, उन्हे कदम कदम पर अटकना पड़ता है फिर भी वे अपना दुराग्रह नही छोड़ते है ॥१४१-१४२॥

**उगणीसे छीयासी संवत,**
**श्रावण द्वादशी खदाई।**
**र । मति मत एडया,**
**चूरू हर में हर्षे बनाई ॥**
**चतुर धर्म रो निर्णय ीजे ॥ १४३ ॥**

भावार्थ:—संवत् १९८६ श्रावण शुक्ला द्वादशी के दिन बीकानेर राज्यान्तर्गत चूरू शहर मे जिनाज्ञा से विपरीत प्ररूपणा

रने वाले पन्थ का न करने वाली और जिनाज्ञा के अनु-कूल दया दान का मण्डन करने वाली यह ाठवीं ढाल सम्पूर्ण की गई है। जो विवेकी पुरुष सत्यासत्य का निर्णय करके सत्य बात को ग्रहण करेगा उसका ात्म कल्याण होगा ॥१४३॥

॥ इति आठवीं ाल सम्पूर्ण ॥

## ❀ दोहा ❀

जीव हिंसा छै अति बुरी, तिरण में दोप अनेक।
जीवरक्षा में गुण घणा, गजो आणि विवेक ॥ १ ॥

भावार्थः—जीव हिंसा अति जघन्य है और इसमे अनेक दोष हैं। जीवरक्षा अति उत्तम है और इसमे अनेक गुण हैं। उन गुणों का किञ्चित् वर्णन यहाँ किया जाता है। अतः हे भव्य जीवो ! विवेक पूर्वक श्रवण करो ॥१॥

# : ढाल-नव ी :



( तर्जः—यो भव रतन चिंतमणि सरिखो )

रक्षा देवी सब सुखदाई,
ा ि पुरी ी साई ी।
साठे ामे दया ही जिन,
दसमा रे ाई जी ॥
र ा धर्म ी ि जी री ाणी ॥ १ ॥

भावार्थः—रक्षा सब प्राणियों को सु देने वाली है और मोक्ष की सहायिका है अर्थात् मुि देने वाली है। प्रश्नव्याकरण सूत्र के प्रथम संवरद्वार में श्रमण भगवान् श्री महावीर ामी ने रक्षा के साठ नाम फरमाये हैं। मरते प्राणी की प्राणरक्षा करना यही श्री तीर्थ र भगवान् का परम पवित्र उपदेश है ॥१॥

वर रे खेम री ि,
अहिं ा दुः त जी।
द्वीप त ी परे ा शरण ा,
णधर एम उचरता जी ॥ रक्षा० ॥ २ ॥

भावार्थः—जिस प्रकार समुद्र में डूबते ए प्राणियों के लिए द्वीप ाण र रूप होता है उसी प्रकार संसार रूप समुद्र में डूबते

हुए प्राणियों के लिए रक्षा त्राण शरण रूप है। त्रस और स्थावर सभी प्राणियों के लिए रक्षा क्षेम अर्थात शान्ति करने वाली है। यह अहिंसा रूप है और समस्त दुःखों को हरण करने वाली है। इस प्रकार गणधर देवों ने शास्त्रों में अनेक गुण वर्णन किये हैं ॥२॥

अब प्रश्नव्याकरण सूत्र के प्रथम संवरद्वार में आये हुए दया के ६० नामों का कथन किया जाता है:—

**निर्वाण[1] नि[2] त्ति नाम छै इण रो,**

**समाधि[3] शक्ति[4] स्वरूपो जी।**

**कीर्ति[5] जग प्रसिद्ध करता,**

**ान्ति[6] दूभुत रूपो जी ॥ रक्षा० ॥ ३ ॥**

भावार्थः—(१) निर्वाण—मोक्ष का कारण होने से दया (अहिंसा) निर्वाण कही जाती है। (२) निवृत्ति—मन की प्रसन्नता, स्वस्थता एवं निश्चिन्तता और दुःखो की निवृत्ति रूप होने से दया को निवृत्ति कहा जाता है। (३) समाधि अर्थात् चित्त की एकाग्रता। (४) शक्ति—मोक्ष गमन की शक्ति देने वाली अथवा परम शान्ति देने वाली होने से दया शक्ति कहलाती है। (५) कीर्ति—यश कीर्ति की देने वाली। (६) कान्ति—तेज प्रताप एवं सौन्दर्य और शोभा को देने वाली होने से दया कान्ति कहलाती है ॥३॥

रति[७] ानन्द रे हेतुपणा थी,

विरति[८] पाप निवरती ी।

श्रु[९] ाङ्गा श्रुत ज्ञान थी उप ी,

तृप्त करे ते तृ[१०] जी ॥ रक्षा० ॥ ४ ॥

भावार्थः—(७) रति—आनन्ददायिनी होने से दया रति कहलाती है। (८) विरति—पाप से निवृत्त कराने वाली। (९) श्रुता ा—श्रुत अर्थात् ज्ञान ही जिसका अङ्ग है ऐसी यानी श्रुत ान से उत्पन्न होने वाली। (१०) तृप्ति—तृप्ति अर्थात् सन्तोष देने वाली होने से दया तृप्ति कहलाती है ॥४॥

देही री रक्षा थी दया[११] हीजे,

मुक्ति[१२] अने खंती[१३] उदारो जी।

मकित[१४] नी ाराध सांची,

जी ां! हिरदा में धारो जी ॥ रक्षा० ॥ ५ ॥

भावार्थः—(११) दया—सब प्राणियों की रक्षा रूप होने से यह दया अर्थात् अनुकम्पा कहलाती है। शा कारों ने दया की बड़ी महिमा बतलाई है और यहाँ तक फरमाया है:—

"व्वजगजीवरक्खणदयट्ठयाए पा यणं भगव ा सुकहियं"

अर्थात्—सम्पूर्ण जगत् के जीवों की रक्षा रूप दया के लिए ही भगवान् ने प्रवचन फरमाये हैं अर्थात् जैनागम का कथन किया है।

(१२) मुक्ति (विमुक्ति)—संसार के समस्त बन्धनों से मुक्त कराने वाली। (१३) क्षान्ति—क्रोध का निग्रह कराने वाली। (१४) सम्यक्त्वाराधना—समकित की आराधना कराने वाली अर्थात् समकित प्राप्ति का मुख्य अङ्ग होने से दया सम्यक्त्वा-राधना कही जाती है। अतः समकित की आराधना करने के लिए विशेष दया (अनुकम्पा) करते हैं ॥५॥

धर्मा नुष्ठान बढावे,
महन्ती इण रो नामो जी।
वीजा इण रक्षा रे जे,
जिन भाखे अभिरामो जी ॥ रक्षा० ॥ ६ ॥

भावार्थः—(१५) महंती (महती)—सब धर्मों का अनुष्ठान रूप होने से दया (अहिंसा) महंती कहलाती है। यथाः—

एकं चिय एत्थ वयं, निद्दिट्ठं जिणवरेहिं सव्वेहिं।
पाणाइवायविरमणमवसेसा तस्स रक्खट्ठा ॥

अर्थातः—सब तीर्थङ्कर देवों ने प्राणातिपात विरमण अर्थात् अहिंसा (दया) रूप एक ही व्रत मुख्य बतलाया है। शेष व्रत तो उस अहिंसा व्रत की रक्षा के लिए ही बतलाये गये हैं ॥६॥

जिनधर्म पावे इण परतापे,
ते थी बोधि कहिये जी।

बुद्धि[17] धृति[18] समृद्धि[19] ऋद्धि[20] वृद्धि[21]

स्थिति[22] शाश्वती एथी लहिये जी ॥ रत्ना० ॥ ॥

भावार्थः—बोधि—सर्वज्ञ प्ररूपित धर्म की प्राप्ति कराने वाली होने से दया (अहिसा) बोधि रूप है क्योंकि दया अर्थात् अनुकम्पा बोधि यानी समकित का कारण है। (१७) बु —बुद्धि प्रदायिनी होने से दया (अहिसा) बुद्धि कहलाती है, क्योंकि कहा है:—

बावत्तरिकला कुसला, पंडिय पुरिसा पंडिया चेव ।
सव्वकलाणं पवरं, जे धम्मकलं न याणंति ॥

अर्थात्—शास्त्र में वर्णित पुरुप की ७२ कलाओं मे प्रवीण होते हुए भी जो पुरुष सब कलाओ मे प्रधान दया धर्म रूप क । को नही जानते, वे अपण्डित ही है।

(१८) धृति—चित्त की दृढ़ता देने वाली होने से दया धृति कहलाती है। समृद्धि और ऋद्धि की देने वाली तथा वृद्धि करने वाली होने से दया (१९) समृद्धि (२०) ऋद्धि और (२१) वृद्धि कहलाती है। (२२) स्थिति—शाश्वत स्थिति अर्थात् मोक्ष को देने वाली होने से दया स्थिति कहलाती है ॥७॥

पुष्टि[23] पुण्य रो उपचय इण थी,

द्धिं लावे नन्दा[24] जी।

जीवां रे ल्याण री कर्त्ता,

भद्रा[25] णो मुनिन्दा जी ॥ रत्ना० ॥ ८ ॥

भावार्थः—दया पुण्य की वृद्धि करने वाली होने से (२३) पुष्टि, समृद्धि और आनन्द की देने वाली होने से (२४) नन्दा और जीवो का कल्याण करने वाली होने से (२५) भद्रा कहलाती है ॥८॥

२६ विशुद्धि [ ] र्म ता दाता,
लब्धि री दाता २७ लब्धि जी।
सब मत में प्रधानता इण री,
२८ विशि दृष्टि सिद्धि जी ॥ रत्ना० ॥ ६ ॥

भावार्थः—पाप का क्षय कर जीव को निर्मल करने वाली होने से (२६) विशुद्धि और केवलज्ञानादि लब्धि का कारण होने से दया (२७) लब्धि कहलाती है। (२८) विशिष्ट इष्टि—सब धर्मों मे दया (अहिंसा) ही विशिष्ट इष्टि अर्थात् प्रधान मानी गई है। कहा भी है:—

विं तए पढियाए, पय कोडीए पला भूयाए।
जत्थेत्तियं न णायं, परस्स पीडा न कायव्वा ॥

अर्थात्:—'प्राणियो को किसी प्रकार से कष्ट न पहुँचाना और कष्ट मे पड़े हुए प्राणी के कष्ट को दूर करना, यह तत्त्व यदि न सीखा गया तो करोडो पद अर्थात् अनेक शास्त्र पढ़ लेने से भी क्या प्रयोजन ? क्योंकि दया (अहिंसा) के विना वे सब पलालभूत अर्थात् निःसार है ॥६॥

कल्याणा[२९] कल्याण री दाता,
मंगलिक[३०] वि ि टावे जी ।
हर्ष करे ते थी यह मोदा[३१],
विभूति[३२] इण थी ावे जी ॥ रक्षा० ॥ १० ॥

भावार्थः—(२९) कल्याणा—दया कल्याण की प्राप्ति कराने वाली है। (३०) मंगलं—'मं पापं गालयतीति मंगलं' अर्थात् जो पापो को नष्ट करे वह मङ्गल कहलाता है अथवा 'मंगं श्रेयः कल्याणं लाति ददातीति मंगलं' अर्थात् जो कल्याण को दे वह मगल कहलाता है। पापो का नाश करने वाली होने से दया मंगल कहलाती है। दया प्रमोद की देने वाली होने से (३१) प्रमोदा और सब विभूतियां को देने वाली होने से (३२) विभूति कहलाती है ॥१०॥

जीव बचायां जीवों री रक्षा,
रक्षा[३३] इ रो ा ो जी ।
ज्ञानी होवे स झे ज्ञान में,
र ा धर्म रो ामो जी ॥ रक्षा० ॥ ११ ॥

ारी र्मा लोगों ने भ्रष्ट कर ने,
रक्षा में पाप बतावे जी ।
त्यां ने गु थें त्यक्त जाणो,
ते दीर्घ संसार बधावे जी ॥ रक्षा० ॥ १२ ॥

जीवरक्षा सूत्तर री वाणी,
तो पाप कहो किण लेखे जी।
अन्तर आँख हिया री फूटी,
ते सूत्र सामो नहीं देखे जी ॥ रक्षा ॥ १३ ॥

भावार्थ —(१३) रक्षा—मरते प्राणियो के प्राणो को बचाना रक्षा कहलाती है।

जो पुरुष ज्ञानी है वे इस बात को भली प्रकार समझते है कि 'रक्षा' परम धर्म का कार्य है। भारीकर्मा और भोले जीवो को सत्य सिद्धान्त से भ्रष्ट करने के लिए जो लोग 'रक्षा' मे पाप बताते है उन्हे कुगुरु समझना चाहिए। 'रक्षा' मे पाप बता कर वे अपना अनन्त ससार बढ़ाते है।

'जीवरक्षा' करना जैन धर्म का मुख्य उद्देश्य है बल्कि जैनागम की रचना ही जीवरक्षा रूप दया के लिए हुई है, जैसा कि प्रश्नव्याकरण सूत्र के प्रथम संवरद्वार मे कहा है:—

'सव्वजगजीवरक्खणदयट्ठयाए पावयणं भ वया हियं'

अर्थात्:—सम्पूर्ण जगत के जीवो की रक्षा रूप दया के लिए भगवान् ने प्रवचन फरमाये है।

इस सूत्रपाठ मे जीवरक्षा के लिए जैनागम की रचना होना बतलाया गया है। सूत्र का ऐसा स्पष्ट पाठ होते हुए भी वे ही लोग जीवरक्षा मे पाप बता सकते है जिनकी ज्ञान चक्षु एवं हृदय की आँखे फूट चुकी हो और इस कारण सूत्रपाठ को नही देखते हो। जैसे कि सूर्य के प्रकाश को घूग्घू नही देख सकता तो

इसमे सूर्य का कुछ भी दोष नहीं किन्तु घूग्घू का ही दोष है इसी तरह जो ऐसे स्पष्ट सूत्रपाठ को नहीं देख सकते तो यह उन्हीं का दोष है सूत्र का कुछ नही क्योंकि सूत्रों मे तो जगह जगह जीव-रत्ता का विधान किया गया है ॥११-१३॥

रि[३४]द्धिआ । अरु [३५]अणा वा,
केवली केरो [३६]स्थाणो जी ।
[३७]शिव [३८]समिति सम्य् परवृत्ति
[३९]शील म माधानो ी ॥ रत्ता० ॥ १४ ॥

भावार्थ:--दया मोक्ष के अक्षय निवास को देने वाली होने से (३४) सिद्धावास, कर्मबन्ध को रोकने का उपाय होने से (३५) अना व कहलाती है। (३६) केवलीस्थान--दया केवली भगवान का स्थान है अर्थात् केवली प्ररूपित धर्म का मुख्य आधार दया (अहिंसा) ही है इसीलिए दया केवलीस्थान कहलाती है। शिव अर्थात मोक्ष का हेतु होने से (३७) शिव और सम्यक् प्रवृत्ति कराने वाली होने से (३८) समिति तथा चित्त की समाधि रूप होने से दया (३९) शील कहलाती है ॥१४॥

हिं ति [४०]संय हिये,
[४१]शील परिघर जाणो जी ।
[४२]संवर [४३]गुप्ति [४४]व्यवसाय नामे,
नि र प थी णी जी ॥ रत्ता० ॥ १५ ॥

भावार्थः—हिंसा की निवृत्ति रूप होने से अहिंसा (दया) संयम कही जाती है। दया (अहिंसा) चारित्र का घर (आश्रय) होने से (४१) शील परिघर, नवीन कर्मों के बन्ध को रोकने वाली होने से (४२) संवर, मन, वचन और काया की अशुभ प्रवृत्तियों को रोकने वाली होने से (४३) गुप्ति और विशिष्ट अध्यवसाय रूप होने से (४४) व्यवसाय कहलाती है ॥१५॥

उच्छ्रय[४५] ते उन्नत समझो,
यज्ञ[४६] तेपूजा देवां री जी।
गुण आश्रय रो स्थान निर्मल,
आयतन[४७] नाम छै भारी जी ॥ रक्षा० ॥ १६ ॥

भावार्थः—मन के शुद्ध भावों को उन्नति देने वाली होने से दया (४५) उच्छ्रय, और भाव से देव पूजा रूप होने से (४६) यज्ञ तथा गुणों का स्थान होने से (४७) आयतन कहलाती है ॥१६॥

यजन[४८] अभयदान थी जाणो,
जीवरक्षा रो उपायो जी।
ते थी यतना इण ने कहिये,
पर्याय नाम कहायो जी ॥ रक्षा० ॥ १७ ॥
जीव बचायां में पाप बतावे,
ते कुपन्थे पड़िया जी।
परतख पाठ देखे नहीं भोला,
हिरदा मिथ्यात से जड़िया जी ॥ रक्षा० ॥ १८ ॥

भावार्थः— भयदान की देने वाली होने से दया (४८) यतना कहलाती है अथवा प्राणियों की रक्षा रूप होने से दया यतना कहलाती है। यतना शब्द यजना का पर्यायवाची शब्द है। रते प्राणी की प्राणरक्षा कर उसे मरण भय से मुक्त करना भयदान है। सब दानों मे अभयदान श्रे है। सूयगडांग सूत्र के प्रथम श्रुतस्कन्ध के छठे अध्ययन में कहा है कि:—

'दाणा से भयप्पया' ॥ २३ ॥

अर्थात्:—सब दानो मे अभयदान प्रधान है। ऐसा सूत्र का स्पष्ट पाठ है। उस सूत्र पाठ की उपेक्षा कर जो लोग जीवरक्षा एवं अभयदान मे पाप कहते हैं वे लोग कुपन्थ मे पड़े हुए है और उनके हृदय मे घोर मिथ्यात्व छाया हुआ है ॥१७-१८॥

४९
द व इ ी ने कहिये,
ीर ावे जी।
५० णी रो,
में गावे जी ॥ रक्षा० ॥ १९ ॥

भावार्थः—(४९) अप्रमाद (प्रमादअभाव)—प्रमाद का त्याग प होने से दया अप्रमाद कहलाती है। (५०) आश्वासन— कष्ट के समय धैर्य बँधाने वाली होने से तथा आश्वासन रूप होने से दया आश्वासन कहलाती है ऐसा सूत्रों मे गणधर देवों ने कहा है ॥१९॥

५१
वि स पावे ने देवे,
दया ोवी जाणो ।

भयभीत प्राणी ने अभय जो देवे,

ते अभय[५२] नाम परमाणो जी ॥ रक्षा० ॥ २० ॥

भावार्थः—(५१) विश्वास—दया भगवती के कारण जीव स्वयं विश्वास को प्राप्त होता है और दूसरो को भी विश्वास दिलाता है इसलिए दया विश्वास कहलाती है। (५२) अभय—जगत् के सब प्राणियो को अभयदान की देने वाली होने से दया 'अभय' कहलाती है ॥२०॥

[५३] घात ते अमारी कहिये,

श्रेणि पड़ह पिटायो जी।

दया हीण तो पाप बतावे,

सूत्र रो पाठ उ यो जी ॥ रक्षा० ॥ २१ ॥

भावार्थः—(५३) अमाघात–किसी भी प्राणी को न मारने रूप होने से दया अमाघात (अमारी) कहलाती है। श्रेणिक राजा ने अपने राज्य मे अमारी का पड़ह फिराया था अर्थात् 'किसी भी जीव को मत मारो' ऐसी उद्घोषणा कराई थी। कितनेक दयाहीन लोग इस दया के कार्य मे पाप बतलाते है वे सूत्र-पाठ के उत्थापक है ॥२१॥

चोखा[५४] पवित्रा[५५] अति ही पावन,

दोनों रो अर्थ एको जी।

५६
व चि स भूत दया थी,

५७
पवित्र पू । दे ो जी ॥ रचा० ॥ २२ ॥

थवा पूजा र्थ इणी रो,
भाव से देव पूजिजे जी ।
द्रव्य सावज पूजा हिं में,
ते इह नाय गिणीजे जी ॥ रचा० ॥ २३ ॥

भावार्थ.—(५४) चोखा (चोक्ता)—पवित्र होने से दया चोखा कहलाती है। (५५) पवित्रा—पावन पवित्र होने से दया पवित्रा कहलाती है। चोखा और पवित्रा दोनो का समान अर्थ है। (५६) शुचि—भावशुचि रूप होने से दया शुचि कही जाती है। कहा भी है:—

सत्यं शौचं तपः शौचं, शौचमिन्द्रियनि : ।
सर्वभूतदया शौचं, जलशौचं च प म् ॥

अर्थात्:—सत्य, तप, इन्द्रिय निग्रह और सब प्राणियों की दया शुचि है और पाँचवीं जल शुचि कही गई है। उपरो चार भाव शुचि है और जल शुचि द्रव्य शुचि है ॥

(५७) पूता—पवित्र होने से दया पूता कही जाती है। पूता का दूसरा नाम पूजा है, जिसका अर्थ है भाव से देव पूजा करना। यहाँ द्रव्य पूजा एवं मावद्य पूजा का ग्रहण नहीं है ॥२२-२३॥

५८ ५९ ६०
विमल प्रभासा अरु निर्मलतर,
साठ म मु भाख्या जी।
प्रवृत्ति और नि त्ति रे ोगे,
भि भि नाम ये दाख्या जी ॥ रक्षा० ॥ २४ ॥

नहीं हणनो निवृत्ति जाणो,
परवरति गुण रक्षा जी।
प्रवृत्ति निवृत्ति दोनों ओलखाया,
यां नामां री दीनी शिक्षा ी ॥ रक्षा० ॥ २५ ॥

भावार्थः—(५८) विमला—निर्मल, स्वच्छ होने से दया विमला कहलाती है। (५९) प्रभासा—दीप्ति रूप होने से दया प्रभासा कही जाती है। (६०) निर्मलतरा—जीव को अति निर्मल बनाने वाली होने से दया निर्मलतरा कही जाती है।

प्रवृत्ति और निवृत्ति की अपेक्षा से दया के ये साठ नाम कहे गये हैं अर्थात् किसी भी जीव को न मारना निवृत्ति रूप दया है और मरते हुए प्राणी की रक्षा करना प्रवृत्ति रूप दया है। इस प्रकार इन साठ नामो द्वारा प्रवृत्ति रूप दया और निवृत्ति रूप दया इन दोनो का स्वरूप बतलाया गया है ॥२४-२५॥

त्रिविधे त्रिविधे : काय णनी,
इ ने तो धर्म व ा जी।
त्रिविधे त्रिविधे जीव रक्षा करण में,
पाप कहि धर्म लजावे जी ॥ रक्षा० ॥ २६ ॥

भावार्थः—तीन करण तीन योग से किसी जीव को न मारना, इस कार्य मे तो जो धर्म बताते हैं किन्तु तीन करण तीन योग से जीवरक्षा करने मे पाप बताते हैं वास्तव में उन लोगों ने दया का स्वरूप ही नहीं पहचाना है। जीवरक्षा मे पाप कह कर वे धर्म को ल त करते है ॥२६॥

नहीं हणनो ने ा करणी;
ते प्रभु आज्ञा आरा ी जी।
या ही भा में परूपे,
वीर कह्या न्याय ादी जी ॥ रक्षा० ॥ २ ॥

भावार्थः—किसी भी जीव को न मारना और मरते हुए प्राणी की रक्षा करना यही दया का सच्चा स्वरूप है। जो पुरुष इस प्रकार की दया का पालन करता है वह जिन-आज्ञा का ाराधक है। और सभा मे भी जो दया के इसी स्वरूप का उपदेश देता है वह सत्यवादी एवं न्यायवादी है ऐसा वीर भगवान् ने फरमाया है ॥२७॥

ाणी भूत ी सत्व री,
नुकम्पा ोई र ी ी।
वेदनी ते बांधे,
पुण्यश्री ते वरसी जी ॥ रक्षा० ॥ २८ ॥

भावार्थः—जो कोई व्यक्ति प्राणी, भूत, जीव और सत्त्व की अनुकम्पा करेगा उसके साता वेदनीय कर्म का बन्ध होगा ौर महान् पुण्य का लाभ होगा।

विकलेन्द्रिय अर्थात् द्वीन्द्रिय त्रीन्द्रिय और चतुरिन्द्रिय जीवों को प्राणी कहते हैं। वनस्पति काय को भूत कहते है। पञ्चेन्द्रिय प्राणियो को जीव कहते है। पृथ्वीकाय, अप्काय, तेउकाय और वायुकाय इन चार स्थावर जीवो को सत्त्व कहते है। इन सब की अनुकम्पा करना प्राणी भूत जीव सत्त्व की अनुकम्पा कहलाती है ॥२८॥

भय पाया न शरणो[1] देवे,
दया जीव विश्रामो जी।
पंखी गगन[2] तिसिया[3] ने पाणी,
भूखो[4] भोजन रे ठामो जी ॥ रत्ता० ॥ २६ ॥

जहाज[5] समुद्र तिरण उपकारी,
चौपद[6] आश्रम थानो जी।
रोगी[7] औषध बल सुख पावे,
अटवी[8] ाथ प्रमाणो जी ॥ रत्ता० ॥ ३० ॥

भावार्थ:—दया माता (अहिसा भगवती) को आठ उपमाएं दी गई हैं:—

(१) भयभीत प्राणियो के लिए जिस प्रकार शरण का आधार होता है उसी प्रकार ससार के दु:खो से भयभीत प्राणियो के लिए दया (अहिसा) आधार भूत है।

(२) जिस प्रकार पक्षियों के गमन के लिए आकाश का आधार है उसी प्रकार भव्य जीवों को दया का आधार है।

(३) प्यासे पुरुष को जैसे जल का आधार है उसी प्रकार भव्य जीव को दया का आधार है।

(४) भूखे पुरुष को जैसे भोजन का आधार है उसी प्रकार भव्य जीव को दया का आधार है।

(५) समुद्र में डूबते हुए प्राणी को जिस प्रकार जहाज या नौका का आधार है उसी प्रकार संसार रूपी समुद्र में चक्कर खाते हुए प्राणियों को दया का आधार है।

(६) जिस प्रकार पशु को खूंटे का, (७) रोगी को औषधि का और (८) अटवी (जंगल) में मार्ग भूले हुए पथिक को किसी के साथ का आधार होता है उसी प्रकार संसार में कर्मों के वशीभूत होकर नाना गतियों में भ्रमण करते हुए प्राणियों के लिए दया का आधार है। त्रस स्थावर सभी प्राणियों के लिए दया (अहिंसा) क्षेमंकरी अर्थात् हितकारी है। इसलिए इसे भगवती कहा गया है ॥२९-३०॥

।  ाँ थी अधकी हिंसा,
सूत्तर पाठ पिछाणो जी।
थोड़ो थोड़ो गु । में दाख्यो,
सम्पूर्ण रक्षा में जाणो जी ॥ रक्षा० ॥ ३१ ॥
श तो रक्षा आठाँ में होवे,
ते एक देश दया जाणो जी।
य रक्षा र्व दया में
उर इ ने पिछाणो जी ॥ १० ॥ ३२ ॥

भावार्थः—प्रश्नव्याकरण सूत्र के प्रथम संवरद्वार मे दया की उपरोक्त आठ उपमाएं कही गई है। वहाँ दया को इन आठों से अधिक महत्त्वपूर्ण बताया है क्योंकि इन आठो में एक अंश रक्षा है और दया मे सर्व अंश रक्षा है। इसलिए दया इन आठों से उत्कृष्ट है ॥३१–३२॥

व जीव खेमकरी ही इण ने,
मूल पा रे मांई जी।
रक्षा खेम रो र्थ ही परगट,
ते ी रक्षा धर्म दाई जी ॥ रक्षा० ॥ ३३ ॥

भावार्थः—प्रश्नव्याकरण सूत्र के मूल पाठ मे दया (अहिसा) को सब जीवो के लिए 'क्षेमकरी' बतलाया है। क्षेम का अर्थ 'रक्षा' होता है। इसलिए 'रक्षा' सब जीवो के लिए सु दायिनी है ॥३३॥

ीव रक्षा· ी वेषी,
रक्षा में प बतावे जी।
दया दया तो से बोले,
देहीरक्षा दया उ वे जी ॥ रक्षा० ॥ ३४ ॥

भावार्थः—साधु का भेष पहन कर भी जो जीवरक्षा से द्वेष रखते हैं ऐसे वेषधारी साधु का नाम धराने वाले 'जीवरक्षा' मे पाप बताते है। वे मुख से तो दया दया कहते हैं किन्तु मरते प्राणी की प्राण रक्षा करने में पाप । कर वे जीवों की रक्षा को उठाते हैं ॥३४॥

माहण माह ह्यो रिहं ।,
मार कह्यां नहीं पापो जी ।
अन्तर नयन हिया रा फूटा,
मत मार में पाप री थापो जी ॥ रक्षा० ॥ ३५ ॥

भावार्थः—वे लोग कहते हैं कि हिंसक के हाथ से मारे जाते हुए प्राणी की प्राणरक्षा करने के लिए 'मत मार' कहना मरते जीव पर राग लाना है। किसी जीव पर राग लाना साधु को उचित नहीं है। अतः मारे जाते हुए जीव की प्राणरक्षा करने के लिए साधु को 'मत मार' यह उपदेश न देना चाहिए। 'मत मार' कहने मे पाप लगता है। इस प्रकार 'मत मार' कहने में वे लोग पाप की स्थापना करते हैं किन्तु उनका यह कथन शा विरुद्ध है। तीर्थ र भगवान् ने शा ो मे साधु को 'माहण' कहा है। माहण शब्द का अर्थ यह है—'मा—मत, हण-मार' अर्थात् जो 'मत मार' ऐसा उपदेश देते हैं वे 'माहण' कहलाते हैं। अतः जो लोग 'मत मार' कहने मे पाप को स्थापना करते हैं वे तीर्थङ्कर भगवान की आज्ञा के उत्थापक है ॥३५॥

(कहे) "रक्षा रताँ ाणी र ावे,
रक्षा में पाप बतावाँ ी ।
जो ध कारज में हिं ा होवे,
ते धर्म ने पाप में गावाँ जी" ॥
चतुर सत्य रो निर्णय ीजे ॥ ३६ ॥

भावार्थः—यदि वे लोग यह कहें कि 'मरते प्राणी की प्राणरक्षा करने मे दूसरे जीवो की हिसा हो जाती है। इसलिए

हम रक्षा मे पाप बताते हैं, क्योंकि जिस धर्म कार्य को करते समय थोड़ी सी भी हिंसा हो जाय तो हम उस धर्म कार्य मे पाप कहते है। इसी कारण से हम जीवरक्षा मे पाप कहते है। इसके लिए उन्होने कुछ दृष्टान्त दिये है। जैसे कि—एक आदमी भूख से मर रहा है, किसी ने उसे गाजर मूली आदि जमीकन्द खिला कर उसकी रक्षा कर दी। एक जीव की रक्षा करने के लिये उसने जमीकन्द के अनन्त जीवो की हिंसा कर दी। इसलिए मरते प्राणी की रक्षा करना पाप है।

एक गाय प्यास से मर रही थी। किसी ने उसको पानी पिला कर उसकी रक्षा कर दी। एक जीव की रक्षा करने मे उसने पानी के असंख्य जीवो की हिंसा कर दी। इसलिए रक्षा करना पाप है।

इस प्रकार के दृष्टान्त देकर वे जीवरक्षा मे पाप की स्थापना करते है और भोले जीवो को भ्रम मे डालते है ॥३६॥

**जिण रक्षा में जीव मरे नहीं,**
**केवल जीवां री रक्षा जी।**
**तिण में थें पाप बतावो,**
**तो खोटी थाँरी शिक्षा जी ॥ चतुर० ॥ ३७ ॥**

भावार्थः—उन्होने जो यह पक्ष स्थापित किया था कि 'जिस धर्म के कार्य मे थोड़ी भी हिंसा हो जाय उस कार्य को हम पाप मे मानते है' परन्तु वे अपने इस पक्ष पर भी स्थिर नहीं रहते। जिस रक्षा मे किसी भी जीव की हिंसा नहीं होती उस रक्षा को तो उन्हें धर्म में मानना चाहिए किन्तु वे उसमें भी पाप ही

बताते हैं। जैसे कि उन्होंने ऊपर एक भूखे आदमी का और एक प्यासी गाय का दृष्टान्त दिया है उनकी रक्षा इस तरह की जायः— भूः से मरते हुए आदमी को किसी दयालु ने रोटी या भूंगड़े (भूने हुए अचित्त चने) खिला कर उसकी रक्षा कर ली और प्यास से मरती हुई गाय को किसी दयालु ने छाछ या धोवण पिला कर उसकी रक्षा कर ली। अब उन भीषण मतानुयायियो से पूछना चाहिए कि—उपरोक्त दोनो कार्यों में किसी भी जीव की हिंसा नही ई। इस अनुकम्पा मे तुम धर्म मानते हो या पाप ?

उन भीषण मार्गानुयायियो को तो अनुकम्पा से उतना ही भीषण (भयंकर) द्वेष है जितना कि एक क्रूर पापी कसाई को जीवरक्षा से होता है। इनकी भीषण मान्यताओ को सुन कर लोग आश्चर्य करने लगते है और कहने लगते है कि दया और दान को उठा देने वाली इस भीषण पन्थ (तेरहपन्थ) की मान्यताएँ संसार के प्राणियो के लिए उतनी ही भीषण (भयंकर) हैं जितनी कि एक क्रूरकर्मा दुष्ट कसाई की छुरी बकरे के लिये होती है। एक क्षण के लिये कल्पना कीजिये कि यदि यह भीषण पन्थ सारे ससार मे फैल जाय और सारे लोगो के हृदय से दया उठ जाय तो संसार के समस्त प्राणियो का सर्वनाश होने मे कितनी देर लगेगी ? और उस समय यह पन्थ इसके अनुयायियों के लिए भी क्या सचमुच वैसा भीषण न बन जायगा जैसी कि कसाई की छुरी बकरे के लिए भीषण होती है ? इस पन्थ की कुछ भीषण मान्यताओ का नमूना देखियेः—

(१) गायो से भरे हुए बाड़े मे यदि आग लग जाय और कोई दयावान् पुरुष उस बाड़े के द्वार को खोल कर गायो की रक्षा करे तो उसे तेरहपन्थी एकान्त पापी कहते हैं।

(२) भार से लदी हुई कोई गाड़ी आ रही है और मार्ग मे कोई बालक सोया हुआ है उस बालक को कोई दयावान् पुरुष उठा लेवे तो इस कार्य को तेरहपन्थ सम्प्रदाय एकान्त पाप बतलाता है।

(३) तीन मंजिल पर से कोई बालक गिरता हो उसको बीच मे ही झेल कर बचाने वाले दयावान् पुरुष को तेरहपन्थी एकान्त पाप करने वाला बताते हैं।

(४) प महाव्रतधारी साधु के गले मे किसी दुष्ट के द्वारा लगाई हुई फांसी को यदि कोई दयालु पुरुष खोल देवे तो उसमे तेरहपन्थी एकान्त पाप होना बतलाते है।

(५) कसाई आदि हिंसक प्राणी के हाथ से मारे जाते हुए बकरे आदि की प्राणरक्षा करने के लिए यदि कोई कसाई को नहीं मारने का उपदेश देवे तो तेरहपन्थी उसे एकान्त पाप कहते हैं।

(६) किसी गृहस्थ के पैर के नीचे कोई जानवर आ गया हो तो उसको बतलाने वाले दयावान् पुरुष को तेरहपन्थी एकान्त पाप होना कहते है।

(७) तेरहपन्थ के साधुओ के सिवाय दूसरे को दान देना मांस भक्षण, मद्यपान, और वेश्यागमन के समान एकान्त पाप तेरहपन्थी बतलाते है।

(८) तेरहपन्थ के साधुओ के सिवाय संसार के सभी प्राणियो को तेरहपन्थी 'कुपात्र' कहते है।

(९) पुत्र अपने माता-पिता की और स्त्री अपने पति की सेवा शुश्रूषा करे तो इस कार्य को तेरहपन्थी एकान्त पाप कहते है।

(१०) कोई दुष्ट पुरुष किसी पतिव्रता सती  ी के सतीत्व को नष्ट करना चाहता है। कोई पुरुष उस  ी के, (चाहे वह तेरह पन्थ सम्प्रदाय की श्राविका या साध्वी ही क्यों न हो) सतीत्व को बचा दे तो उस सतीत्व की रक्षा करने वाले पुरुष को तेरहपन्थी एकान्त पापी कहते हैं उसे अन्तराय देने वाला मानते हैं। जैसा कि उन्होंने अपने ग्रन्थों मे लिखा है:—

भोगी ना  ोई  ोगज रूंधे,
वली पाड़े  न्तराय रे।
हा मोहनी  र्म जो बांधे,
दशाश्रुत में बतायो रे॥

इनके कहने का तात्पर्य यह है कि पतिव्रत्ता सती पर बलात्कार करने वाले उस पुरुष को रोकने से उस पुरुष के भोग मे अन्तराय पड़ती है। इसलिए उसके सतीत्व की रक्षा करने वाले पुरुष के महामोहनीय कर्मबन्ध होता है।

(११) किसी गृहस्थ के घर मे आग लग गई हो और गृहस्थ का परिवार घर का द्वार बन्द होने के कारण बाहर नही निकल सकता हो किन्तु घर के भीतर आग मे जलते हुए मनुष्य  ी और बच्चे आदि आर्त्तनाद करते हो तो उस घर का द्वार खोल कर उन प्राणियो की रक्षा करने वाले को तेरहपन्थी एकान्त पाप करने वाला कहते है और उस घर का द्वार नहीं खोलना धर्म बताते है।

तेरहपन्थ के सैद्धान्तिक ग्रन्थ 'भ्रमविध्वंसन' 'भिक्षुयशरसायन' 'शिशु हित शिक्षा' 'अनुकम्पा की ढालें' और 'बारह व्रत की ढालें' इन ग्रन्थो मे शास्त्र और लोक विरुद्ध ऐसी अनेक मान्य-

ताएँ बतलाई गई हैं। और उन खोटी मान्यताओ को सिद्ध करने के लिए अनेक कुयुक्तियाँ दी गई है। लोगो द्वारा इन युक्तियों का खण्डन और विरोध होता देख कर तेरहपन्थ सम्प्रदाय के मुखियाओ ने अब इन पुस्तको का बेचना और किसी को देना तक बन्द कर दिया है। आप तेरहपन्थी साधुओ से इन पुस्तकों के विषय मे पूछिये और इन पुस्तको को मंगाने का प्रयत्न कीजिये तब आपको स्वतः विश्वास हो जायगा कि संसार मे ऐसा एक भीषण पन्थ भी है। इस पन्थ की भीषण मान्यताओं को देखकर सहसा आपके मुँह से ये शब्द निकल पड़ेगे कि 'ऐसा जंगली और अनार्य पन्थ इस पवित्र आर्य भूमि पर कैसे चल पड़ा ? पाठक वृन्द ! यह हुण्डावसर्पिणी काल है, और जनता मे अज्ञान बहुत है इसीलिए मूर्ख जनता इस पन्थ के चक्कर मे फँस गई और यह भीषण पन्थ चल पड़ा। इस पन्थ को जीवरक्षा से भारी द्वेष है। 'जीवरक्षा' चाहे किसी भी तरह की जाय उसमे यह पन्थ पाप ही बतलाता है ॥३७॥

श्रावक वन्दरण ने नित आवे,
जीव घणा नित मारे जी।
ते वन्दणा ने पाप में केणो,
तुम श्रद्धा निरधारे जी ॥ चतुर० ॥ ३८ ॥

भावार्थः—उन लोगो ने यह पक्ष स्थापित किया था कि जिस धर्म कार्य मे थोड़ी भी हिंसा हो हम उस धर्म कार्य को पाप में बताते है। अब उनसे पूछना चाहिए कि—'तुम्हारे श्रावक रोजाना तुम्हें ( भीषण मतानुयायी साधुओ को ) वन्दना करने के लिए आते है। उनके आने जाने मे अनेक जीवो की घात होती

है। अब बतलाइये आप उन श्रावकों की वन्दना को धर्म मे मानते हैं या पाप मे ? आपके सिद्धान्तानुसार तो उस वन्दना को पाप मे कहना चाहिए ॥३८॥

(कहे) । जा में जीव मरे छै,
ते तो आरम्भ ांई जी ।
वन्द ने म्हें धर्म में मा ाँ,
ाव अच्छा सुखदाई जी ॥ चतुर० ॥ ३६ ॥

भावार्थः—तब वे उत्तर देते है कि:—'श्रावक लोग हमे वन्दना करने के लिए आते है उनके आने जाने में जो जीव हिंसा होती है वह आरम्भ मे है किन्तु हम उनकी वन्दना को धर्म मे मानते हैं, उनके परिणाम अच्छे है। उनके आने जाने की ि या भिन्न है और वन्दना भिन्न है। अतः आने जाने की क्रिया के सावद्य (पापकारी) होने पर भी वन्दना सावद्य नहीं हो सकती' इस प्रकार वे अपनी वन्दना के विषय मे उत्तर देते है ॥३६॥

(उत्तर) तो इमहि तुम समझो चतुर नर,
रक्षादि धर्म रे माँई जी ।
हलण चलण थी जीव मरे ो,
आरम्‍ समझो भाई जी ॥ चतुर० ॥ ४० ॥

ारम्भ ने अगवाणी रने,
रक्षा में पाप भाखो जी ।
परिणाम आछा है धर्म रे माँई,
थें श्रद्धा सूधी राखो जी ॥ चतुर० ॥ ४१ ॥

भावार्थः—अब उन लोगो से कहना चाहिए कि जिस प्रकार तुम वन्दना के विषय मे कहते हो उसी प्रकार रक्षा के विषय से भी समझना चाहिए। मरते हुए प्राणी पर अनुकम्पा करके उसकी प्राणरक्षा करने वाले दयालु पुरुष के भी परिणाम शुद्ध होते है इसलिए रक्षा धर्म का कार्य है और उसके लिए जो हलन चलन आदि क्रिया होती है वह आरम्भ है। आरम्भ की क्रिया भिन्न है और रक्षा भिन्न है। जिस प्रकार आने जाने की क्रिया के सावद्य होने पर भी आप लोग वन्दना को सावद्य नही मानते उसी प्रकार हलन चलनादि क्रिया के सावद्य होने पर भी रक्षा सावद्य नही है। इस प्रकार रक्षा के विषय मे भी आपको शुद्ध श्रद्धा रखनी चाहिए जिससे आत्मा का कल्याण हो। इससे विपरीत श्रद्धा रखने पर अनन्त काल तक चतुर्गति रूप संसार मे भटकना पड़ेगा ॥४०-४१॥

त्र थावर हिंसा सूतर में,<br>
अल्प महारंभ बोले जी।<br>
थावर सूक्ष्म हिंसा हिये,<br>
त्रस री मोटी गोले जी ॥ चतुर० ॥ ४२ ॥

त्रस में स-अपराधी री छोटी,<br>
निर-अपराधी री मोटी जी।<br>
छोटी रा योग थी मोटी छुटे तो,<br>
छूटी ते किम हुवे खोटी जी ॥ चतुर० ॥ ४३ ॥

भावार्थः—शास्त्रो मे जीवो के दो भेद कहे गये हैः—त्रस और स्थावर। इन दोनों प्रकार के जीवों की हिंसा त्रसहिंसा और

स्थावर हिंसा कही गई है। जिसमें त्रस जीवों की विशेष हिंसा हो वह महा-आरम्भ कहा गया है और जिसमें स्थावर जीवों की हिंसा हो वह अल्पारम्भ कहा गया है अर्थात् त्रस जीवों की हिंसा बड़ी हिसा है और स्थावर जीवों की हिंसा छोटी हिंसा है।
हिंसा के दो भेद :—सापराधी त्रस हिंसा और निरपराधी त्रस हिंसा। इन दोनों मे सापराधी हिंसा ( अपना पराध रने वाले त्रस प्राणी की हिंसा ) छोटी है और निरपराधी त्र हिंसा (अपना छ भी अपराध न करने वाले अर्थात् बेगुनाह-निर्दोष त्रस प्राणी की हिंसा) बड़ी है। इन उपरोक्त हिसा ों में छोटी हिंसा के योग से यदि बड़ी हिंसा छूट जाय तो जो बड़ी हिंसा छूट गई है उसे बुरी कैसे कहा जा सकता है? अर्थात् छोटी योग से जो बड़ी हिंसा छूट गई वह बुरी नहीं हो सकती। ल्पारम्‍ के योग से महारम्भ छूट गया तो वह छूटा हुआ महारम्‍ बुरा नहीं कहा जा सकता ॥४२-४३॥

**छोटी योग थी मोटी हिंसा,**
**छोड़े छोड़ावे रा ी।**
**निजनी नी रकोई नी,**
**ज्ञानी े बखाणे जी ॥ चतुर० ॥ ४४ ॥**

**इम मोटी हिंसा छोड़े छोड़ावे,**
**ते धर्म रो मारग जाणो जी।**
**तिण मांही जे बतावे,**
**ते पूरा मन्द याणो जी ॥ चतुर० ॥ ४५ ॥**

भावार्थः—जो पुरुष छोटी हिंसा (अल्पारम्भ) के योग से

बड़ी हिंसा (महा-आरम्भ) को छोड़ता है, दूसरों से छुड़वाता है और छोड़ने वालों को भला जानता है। इस मार्ग को ज्ञानी शुद्ध कहते हैं। जिसने छोटी के योग से बड़ी हिंसा का त्याग कर दिया है अर्थात् अल्पारम्भ के योग से महारम्भ का त्याग कर दिया है तो उसका वह महारम्भ का त्याग धर्म मे है। उस महारम्भ के त्याग मे पाप बताना अज्ञानियों का कार्य है ॥४४-४५॥

पञ्चेन्द्रिय [illegible]रे [illegible] रे अर्थे,
तेनी हिंसा छोड़ावे अनेको जी।
अचित दिया में [illegible]प परूपे,
ते [illegible]बे[illegible] [illegible] विवे[illegible]ो जी ॥ चतुर० ॥ ४६ ॥

भावार्थः—कोई भूखा मांसाहारी पुरुष अपनी भूख मिटाने के लिए किसी बकरे आदि पञ्चेन्द्रिय जीव को मार रहा है। कोई दयालु पु[illegible] उसकी हिसा छुड़ा कर बकरे की रक्षा कर देता है औ भूंगड़े ( भूने हुए चने ), रोटी आदि अचित्त पदार्थ देकर उसकी भूख मिटा देता है तो उसका यह कार्य धार्मिक कार्य है इस कार्य में जो पाप बताता है, उसे विवेकविकल समझना चाहिए। उसे धर्म और अधर्म का [illegible]छ भी ज्ञान नहीं है। ऐसा विवेक भ्रष्ट पुरुष अनन्त काल तक संसार समुद्र मे डुबकियाँ लगाता हुआ नरक निगोदादि के असह्य दुःखो को भोगता रहता है ॥४६॥

जीव बचायाँ में [illegible]प कहे [illegible],
कुयु[illegible] लगावे खोटी [illegible]ी।

ते रत्ता रा द्वेषी यूँ गोले,
ा ी रोटी ी ॥ तुर० ॥ ४ ॥

भावार्थः—मरते हुए प्राणी की प्राणरत्ता करने मे जो पाप कहता है और अपने इस मिथ्या सिद्धान्त की पुष्टि रने के लिए अनेक प्रकार की युि याँ गाता है वह रत्ताधर्म का द्वेषी अनार्य पुरुष है। उसमें साधुता तो नाम मात्र को भी नहीं है केवल रोटी का टुकड़ा मांग कर अपनी पेट भराई करने के ि ए उसने साधु का भेष पहन र ा है। अतः विवेकी रुषों को ऐसे नार्य, ढोंगी का संग भी न करना चाहिए ॥४ ॥

अनुकम्पा-दान में प परूपे,
त्यां री ी वहे रो जी।
पहर सांग साधाँ रो खे,
धि त्याँ रो वारो जी ॥ चतुर० ॥ ४८ ॥

भावार्थः—हीन, दीन, अनाथ, गरीब प्राणियो पर नु-कम्पा करके जो दान दिया जाता उस अनुकम्पा दान मे पाप बतलाने वाले पुरुष की जीभ तलवार के समान है अर्थात् जि प्रकार कसाई की तलवार बकरे आदि प्राणियो के प्राणो का हरण करती है उसी प्रकार अ कम्पा दान मे पाप बतलाने वाले पुरुष की जीभ भी उन दीन, हीन, अनाथ, गरीब प्राणियों के लिए तलवार का कार्य करती है। उन गरीबो के दान मे बा होकर वह पुरुष उनकी घात का भागी होता है। कसाई तो बकरे आदि तिर्यञ्चो की ही हिंसा करता है किन अनुकम्पा दान में पाप बताने वाला पुरुष तिर्य और गरीब म ष्यो के दान में

बाधक बन कर तिर्य और मनुष्य दोनों की हत्या का भागी बनता है। इसलिए वह कसाई से भी बढ़ कर निर्दयी है। ऐसा निर्दयी होकर भी जो लोगों को धोखे में डालने के लिए साधु का स्वा रच कर फिरे उस पुरुष का जन्म बारबार धिक्कार के योग्य है क्योकि ऐसा पुरुष अपने जन्मदाता माता पिता को भी धिक्कार दिलवाता है। इसलिए ऐसे पुत्र का न जन्मना तो अच्छा है किन्तु जो जन्म लेकर माता धिक्कार दिलावे ऐसे त्र का जन्म भी धिक्कार योग्य है ॥४८॥

धु रो विरुद धरावे लोकों में,
बाजे भगवन्त भक्ता जी।
जीव रक्षा में बतावे,
ती ागे लगता जी ॥ चतुर० ॥ ४६ ॥

जीव बचावा में परूपे,
ते जीव दया ने त्यागे जी।
तीन ाल री रक्षा ने निन्दी,
पहिलो महाव्रत भागे जी ॥ चतुर० ॥ ५० ॥

रक्षा में पाप तो जिनजी कह्यो नहीं,
पाप कह्यां झूठ ागे जी।
इसड़ा झूठ निरन्तर बोले,
त्याँ रो दूजो महाव्रत भागे जी ॥ चतुर० ॥ ५१ ॥

जीव बचाया पाप जो केवे,
वां जीवाँ री चोरी लागे जी।
वलि ाज्ञा लोपी श्री रिहंत नी,
तीजो महाव्रत भागे ी ॥ चतुर० ॥ ५२ ॥

भावार्थः—जो पने आपको भगवान् श्री वीतराग देव भ नता है ौर ोगों में अपने आपको साधु कहता है यदि वह जीवरक्षा मे पाप बतलाता है तो उसके तीन महाव्रत होते हैं। तीन महाव्रत किस प्रकार भग्न होते हैं सो बतलाया जाता :—

जीवरक्षा में पाप बतलाने से साधु स्वयं जीवरक्षा को त्याग देता है तथा तीनों काल सम्बन्धी रक्षा की वह निन्दा करता है इसलिए उस ा पहला अहिंसा महाव्रत टूट जाता है। अहिंसा र्थ है—"किसी जीव को न मारना ौर मरते हुए प्राणी की रक्षा रना" अहिसा के जो साठ नाम बताये गये है वे निवृत्ति और प्रवृत्ति दोनों के सूचक हैं अर्थात् किसी जीव को न ारना यह निवृत्ति रूप अहिंसा है और मरते ए प्राणी की प्राणरक्षा करना यह प्रवृत्ति रूप अहिंसा है।

श्री तीर्थङ्कर भगवान् ने जीवरक्षा में पाप नहीं बतलाया । इसलिए जो साधु जीवरक्षा में पाप बतलाता है उसे मृषावाद (झूठ) का दोष लगता है जिससे उसका दूसरा सत्य महा- टूट जाता है।

जो साधु जीवरक्षा मे पाप बतलाता है उसे रक्षा किये जाने वाले जीवो के अदत्त प्राणापहरण रूप चोरी लगती है और वह तीर्थङ्कर भगवान् की आज्ञा का उल्लंघन करता है इसलिए उ ा दत्तादान त्याग रूप तीसरा महाव्रत टूट जाता है।

इस प्रकार जीवरक्षा में पाप बतलाने वाले साधु के पहला, दूसरा और तीसरा ये तीनो महाव्रत एक साथ टूट जाते हैं ॥४६-५२॥

जीव बचावा में पाप बतावे,
ज्याँ री श्रद्धा घणी गन्धी जी ।
ते मोह मिथ्यात में जड़िया अज्ञानी,
त्याँ ने श्रद्धा न सूझे सूँधी जी ॥चतुर०॥ ५३ ॥

भावार्थः—जो लोग जीव बचाने मे पाप बताते हैं उनकी यह श्रद्धा अत्यन्त गन्दी है। वे जीव गाढ मिथ्यात्व मोहनीय से जकड़े हुए है इसीलिए उन बिचारे अज्ञानी जीवों को शुद्ध श्रद्धा नहीं सूझती है ॥५३॥

पू: चां कहे म्हें दयाधर्मी छाँ,
दया तो देही री रक्षा जी ।
तिण रक्षा में पाप बतावो,
थें दया री पाया शिक्षा जी॥ चतुर० ॥ ५४ ॥

भावार्थः—जिस प्रकार यदि भ कर्मोदय से किसी का नाक कट जाय तो वह नकटा पुरुष वास्तव मे दया का पात्र है किन्तु इस पर भी वह नकटा यह कहे कि 'मै तो बड़ी सुन्दर नाक वाला हूँ, मेरे तो बहुत अच्छी लम्बी नाक है' तो उसका यह कथन क्या धृष्टतापूर्ण नहीं ? इसी प्रकार मिथ्यात्व मोहनीय कर्म के उदय से जीवरक्षा सरीखे धर्म कार्य मे पाप बताने वाले बिचारे अज्ञानी जीव सचमुच दया के पात्र हैं किन्तु फिर भी वे अपने आपको दयाधर्मी कहे तो क्या उनका यह कथन

धृष्टता पूर्ण नहीं है ? दया नाम है प्राणियों की रक्षा करना । उस 'रक्षा' में जो पाप बताते हैं वे दयाधर्मी कैसे कहला सकते हैं ? जो दया-रक्षा में धर्म मानें वे ही दयाधर्मी कहला सकते हैं। जो दया-रक्षा में पाप बताते हैं उन्हें तो 'दया पापी' या 'दया उत्था-दक' कहना चाहिये। कुगुरुओं के चक्कर मे पड़ जाने से उन्हें दया-रक्षा की सच्ची शिक्षा नहीं मिली है ॥५४॥

जीवरक्षा ने दया नहीं माने,
ते निश्चय दया रा ी जी ।
त्यां दया हीन ने साधु श्रद्धे,
ते पि नि मिथ्याती जी ॥ च र० ॥ ५५ ॥

भावार्थः—जो जीवरक्षा रूप दया मे पाप बतलाता है वह दया की घात करने वाला है ऐसे दयाघाती को जो साधु मानता है वह मिथ्यात्वी है क्योकि मिथ्यात्व के दस भेदो में बतलाया गया है कि—" साधु को साधु श्रद्धे ( माने ) तो मिथ्यात्व।" जो जीवरक्षा मे पाप बताता है उसमे साधुत्व (साधुपना) तो हो ही कैसे सकता है ? ऐसे असाधु को जो साधु श्रद्धता है वह मिथ्यात्वी है ॥५५॥

(कहे) "साधु ने जी बचावणो नाहीं,
रक्षा ने भली णे ी ।"
रक्षा धर्म रा जा अज्ञानी,
इसड़ी चरचा आणे जी ॥ चतुर० ॥ ५६ ॥

भावार्थः—जो साधु का वेष पहन कर यह कहता है कि

"साधु को मरते हुए प्राणी की रक्षा नहीं करना चाहिए और रक्षा करने वाले को भला भी न समझना चाहिए" ऐसा कहने वाला साधु के भेष को लजाता है। उसे रक्षा धर्म का ज्ञान नहीं है। इसीलिए वह 'रक्षा' मे पाप बताता है ॥५६॥

(कहे) "साधु तो जीवाँ ने क्यांने बचावे,
ते तो पच रह्या निज कर्मों जी।"
त्याँ रे लेखे श्री जीवदया रो,
उपदेशणो नहीं धर्मो जी ॥ चतुर० ॥ ५७ ॥

जीव मारे ते में पचे छै,
उपदेशे केम छुड़ाओ जी।
जद कहे बन्ध टलावाँ,
तो मरे तेना क्यों टलाओ जी ॥ चतुर० ॥ ५८ ॥

प मं करता थी बचावे,
तिण में तो करुणा बतावो जी।
मरण वालो पिण पाप थी बचियो,
ते ी रुणा में पाप क्यों गावो जी ॥ चतुर० ॥ ५९ ॥

हिंसक करुणा में धर्म बतावे,
मरणे वाला री में पापो जी।
या ोटी श्रद्धा परत दीसे,
जे थापे ते पामे न्त ो जी ॥ चतुर० ॥ ६० ॥

भावार्थः—भीषण मतानुयायी साधु कहते हैं कि—साधु को कष्ट पाते हुए अथवा मरते हुए प्राणी की रक्षा नहीं करना चाहिए क्योंकि वह तो अपने कर्मो से पच रहा है अर्थात् अपने कर्मों से दुःख पा रहा है।

उनसे पूछना चाहिए कि तुम (भीषण मतानुयायी साधु) हिंसक को हिंसा छोड़ने के लिए उपदेश क्यो देते हो? क्योंकि वह जीवों की हिंसा करता है तो वह अपने ही कर्मों से पचता है।

इस पर यदि वे लोग यह उत्तर दें कि "हम तो हिंसक का कर्मबन्ध टलाने के लिए अर्थात् हिंसा से होने वाले कर्मबन्ध से उसे बचाने के लिए उपदेश देते हैं तो उनसे कहना चाहिए कि जिस प्रकार हिंसक को कर्मबन्ध से बचाने के लिए तुम उपदेश देते हो उसी प्रकार हिंसक के हाथ से मारा जाने वाला बकरा आर्त्त रौद्र ध्यान कर कर्मबन्ध करता है उस मारे जाने वाले प्राणी के कर्मबन्ध को टलाने के लिए अर्थात् उसे कर्मबन्ध से बचाने के लिए उपदेश क्यो नही देते? हिंसक के कर्मबन्ध को टालने के लिए उपदेश देने में तुम धर्म मानते हो तो उसके हाथ से मारे जाने वाले प्राणी के कर्मबन्ध को टालने के लिए उपदेश देने मे तुम पाप क्यो बताते हो? जिस प्रकार हिंसक हिंसा के पाप से बच जाता है उसी प्रकार उसके हाथ से मारा जाने वाला प्राणी आर्त्त रौद्र ध्यान से होने वाले कर्मबन्ध से बच जाता है फिर हिंसक की करुणा मे अर्थात् उसके कर्मवन्ध को टलाने में धर्म मानना और हिंसक के हाथ से मारे जाने वाले प्राणी की करुणा मे अर्थात् उसके आर्त्त रौद्र ध्यान सम्बन्धी कर्मबन्ध टलाने मे पाप मानना कैसे संगत हो सकता है? दोनो का अर्थात् हिंसक का और उसके हाथ से मारे जाने वाले प्राणी का दोनो जीवों का

कर्मबन्ध टलाने का कार्य समान है इसलिए दोनों के कर्मबन्ध टलाने के कार्य मे उन लोगों को धर्म मानना चाहिए। एक के कर्मबन्ध टलाने मे धर्म मानना और दूसरे के कर्मबन्ध टलाने में पाप मानना, युक्ति सगत नहीं है ॥५७-६०॥

( हे) छ काया रा शत्रु जीव अव्रती,
जीवणो मरणो न चावे जी।
तो पाणी थी उन्दर माखा काढो,
थारी श्रद्धा खोटी थावे जी ॥ चतुर० ॥ ६१ ॥

भावार्थः—वे लोग कहते हैं कि जो जीव अव्रती हैं ये छः काया के शत्रु हैं उनका जीना और मरना हम नहीं चाहते है। तब उन लोगो से पूछना चाहिये कि तुम अपने (भीषण मतानुयायी साधुओ के) जल के पात्र मे पड़ी हुई मक्खी तथा चूहे आदि को बाहर निकाल कर क्यो बचाते हो ? क्योकि जीवों की रक्षा करने से तुम्हारी श्रद्धा मे दोष आता है ॥६१॥

(कहे) "म्हें तो जीवणो मरणो न चावाँ,
पाप टालणो चावाँ जी।
(उत्तर) तो जीवरक्षा पिण पाप टालण में,
स्व-पर नो पाप बचावां जी ॥ चतुर० ॥ ६२ ॥

भावार्थः—इस पर यदि वे लोग यह कहे कि 'हम तो हमारे पात्र मे पड़ी हुई मक्खी चूहे आदि जीवो का जीना मरना नहीं चाहते हैं और न उनकी रक्षा करना ही चाहते है किन्तु यदि वे हमारे पात्र मे मर जाँय तो हमे पाप लगता है इसलिए हम

अपना पाप टालने के लिए उन्हे बाहर निकालते हैं तो उनसे कहना चाहिए कि जीवरक्षा भी पाप टालने मे ही है। जिस प्रकार अपना पाप टाला जाता है उसी प्रकार मरने वाले जीव की रक्षा करने से उसका भी आर्त्तरौद्रध्यान सम्बन्धी पाप ट जाता है। इस प्रकार जीव रक्षा करने से स्व और पर दोनो । पाप टल जाता है। इसलिए जीवरक्षा मे पाप बताना अज्ञानता है। ॥६२॥

मारण ने मरणे वाला रो,
पाप छोड़ावाँ बचावाँ जी।
मरणे वाला री दया किया सूं,
घा रा पाप छुड़ावाँ जी ॥ चतुर० ॥ ६३ ॥

भावार्थ:—हिंसक के हाथ से मारे जाने वाले प्राणी को बचाने से उसकी प्राणरक्षा हो जाती है और हिसक हिंसा के पास से बच जाता है। इस प्रकार जीवरक्षा से दुगुना लाभ है। जीवरक्षा करने से उस मारे जाने वाले प्राणी का और हिंसक का दोनो का पाप टल जाता है ॥ ३॥

जीव गरीब थ दु ी री,
अनुकम्पा जिनजी बताई जी।
त्याँ ने बचावा में पाप बतावे,
या श्रद्धा दु दाई जी ॥ चतुर० ॥ ६४ ॥

भावार्थ:—गरीब, दीन, अनाथ दुःखी प्राणियो पर अनुकम्पा करना तीर्थ र भगवान् ने फरमाया है इसलिए उन पर

अनुकम्पा करने से एवं उनकी रक्षा करने में पाप बताना तीर्थङ्कर भगवान की आज्ञा का उल्लंघन करना है ॥६४॥

जीवाँ री हिंसा असंजम जीतव,
ते तो नि नहीं चावे जी ।
जीवों री रक्षा संजम जीतव,
ते चावे गुण पावे जी ॥ चतुर० ॥ ६५ ॥

भावार्थः—जीवो की हिसा करना असंयस जीवन है ऐसे असंयम जीवन की मुनि इच्छा नहीं करते अर्थात् मुनि हिंसा नही करते किन्तु जीवो की रक्षा करना संयम जीवन है। ऐसे संयम जीवन को मुनि चाहते हैं। सयम जीवन पूर्वक जीने से मुनि के ज्ञान दर्शन चारित्र रूप गुणो की वृद्धि होती है ॥६५॥

जीवों री हिंसा असंजम जीतव,
त्याग सूतर में आया जी ।
जीव रक्षा रा त्याग न चाल्या,
जीव रक्षा रा गुण गाया जी ॥ चतुर० ॥ ६६ ॥

भावार्थः—जीवो की हिसा करना असंयम जीवन है। ऐसे असयम जीवन का त्याग करना शास्त्र मे बतलाया गया है किन्तु जीवरक्षा का त्याग करना किसी भी शास्त्र में नही बतलाया गया है प्रत्युत श्री तीर्थङ्कर देवो ने जीवरक्षा के गुण बतलाये है। अतः जीवरक्षा मे पाप बताना तीर्थङ्कर देवो की आज्ञा की आशातना करना है ॥६६॥

जीवों री रक्षा में पाप होतो तो,
रक्षा रा त्याग राता जी ।

रक्षा में तो बहु धर्म ब ायो,
जीवरक्षा जिन चाता जी ॥ चतुर० ॥ ६७ ॥

भावार्थः—जिस प्रकार हिंसा करना पाप है तो उसका त्याग कराया जाता है उसी प्रकार यदि जीवरक्षा मे पाप होता तो उसका भी त्याग कराया जाता किन्तु किसी भी शा मे जीवरक्षा का त्याग करना नही बतलाया गया है। जीवरक्षा मे बहुत धर्म बतलाया गया है और स्वयं तीर्थङ्कर भगवान् श्री महावीर स्वामी ने गोशालक की प्राणरक्षा करके संसार के सामने यह आदर्श उपस्थित किया है कि जीवरक्षा करना महा धर्म है ॥६७॥

त्रिविधे त्रिविधे नि त्राता कहिये,
त्राता रक्षक जाणो जी।
: ाया रा पीयर साधु,
रक्षा रो गुण पिछाणो जी ॥ चतुर० ॥ ६८ ॥

भावार्थः—मुनि तीन करण तीन योग से छः काय जीवों का त्राता कहलाता है। त्राता का अर्थ है:—

"त्रायते रक्षतीति त्राता"

अर्थात्:—जो छः काय जीवो की रक्षा करता है वह त्राता-रक्षक कहलाता है। रक्षक होने कारण ही मुनि छः काय जीवो के पीहर कहलाते है ॥

यदि कोई यह कहे कि छ काय जीवो को न मारना ही रक्षा है और उन्हे न मारने के कारण मुनि रक्षक कहलाता

है तो उसका यह कथन मिथ्या है क्योंकि 'जीवों को न मारना' इतना ही अहिंसा का अर्थ नहीं है। यह अर्थ अधूरा है। किसी जीव को न मारना और मरते हुवे जीव की रक्षा करना यह अहिंसा का पूर्ण अर्थ है और इसीलिए मुनि अहिंसक एवं रक्षक कहलाता है ॥६८॥

मरता जीव ने कोई बचावे,
ज्याँ में पाप बतावे जी ।
ते पाप बतायाँ समकित नासे,
ज्याँ रा मूल उत्तर व्रत जावे जी ॥ चतुर० ॥६६ ॥

भावार्थः—मरते प्राणी की प्राणरक्षा करने मे जो पाप बतलाता है। उसके समकित गुण का नाश होता है क्योंकि श्री तीर्थङ्कर देवो ने जीवरक्षा मे धर्म बतलाया है। उनके कथन के विपरीत श्रद्धान करने से यानी जीवरक्षा मे पाप बताने से समकित गुण का नाश होकर मिथ्यात्व की प्राप्ति होती है। जिसमे समकित गुण नही है उसमे मूल गुण और उत्तर गुण तो पाये ही कैसे जा सकते है ? उसके समकित गुण के विनाश के साथ ही उसके मूलगुण और उत्तरगुणो का भी विनाश हो जाता है ॥६६॥

(जो कहे) त्रिविधे त्रिविधे जीवरक्षा न करणी,
तो हिंसक री हिंसा छोड़ायाँ जी ।
मरता जीवाँ री रक्षा होसी,
थारी श्रद्धा सूं पाप कमाया जी ॥ चतुर० ॥ ७० ॥

भावार्थ:—जो लोग यह कहते हैं कि "तीन करण तीन योग से जीवरक्षा नहीं करनी चाहिए क्योंकि जीवरक्षा करना पाप है।" उनकी इस मान्यतानुसार उन्हे हिंसक को उपदेश देकर उसकी हिंसा छुड़ाने से भी पाप लगेगा क्योंकि मान लीजिये उनका उपदेश सुनकर यदि हिंसक हिंसा छोड़ देगा अर्थात् जीवो को न मारेगा तो उन जीवो की रक्षा हो जायगी और रक्षा करने मे तो वे पाप मानते है ऐसी दशा मे उपदेश द्वारा हिंसक की हिंसा छुड़ाने से भी वे अपनी मान्यतानुसार पाप के भागी होंगे ॥७०॥

बीच में पड़ पाप  ाय छो ावणो,
इसड़ो थें धर्म ब ावो जी।
तो हिंसक पाप  रे तिण बीच में,
उपदेश देण क्यों जावो जी ॥ चतुर० ॥ ७१ ॥

भावार्थ:—उन लोगो से पूछना चाहिए कि 'तुम लोग ऐसा कहते हो कि—यदि कोई पाप कर रहा हो तो उसके बीच मे न पड़ना चाहिए अर्थात् उसे न रोकना चाहिए। जैसा कि तुम लोग उदाहरण देते हो कि 'यदि कोई बिल्ली चूहे को मारने के लिए झपटती हो तो उसे नहीं रोकना चाहिए।' जब यह तुम प्ररूपणा करते हो तब हिंसक जो पाप कर रहा है उसे उपदेश क्यो देते हो? उसके बीच मे पड़ कर उसे पाप करने से क्यो रोकते हो? ॥७०॥

: ारण जीवहिंसा  रे कोई,
· हित अबोध ते पावे जी।

जीवरक्षा थी समकित पावे ।
अहित त्रिकाल न थावे जी ॥ चतुर० ॥ ७२ ॥

भावार्थः—शास्त्र मे कहा गया है कि छः कारणों से की गई जीव हिंसा अहित और अबोधि के लिए होती है अर्थात् जीव हिंसा से अहित होता है और अबोधि यानी समकित का नाश होता है किन्तु जीवरक्षा से कदापि त्रिकाल मे भी अहित नही होता है ॥७२॥

जीवहिंसा प्रभु खोटी बताई,
कर्मों री गांठ बंधावेजी ।
जीवरक्षा प्रभु आछी भाखी,
सबन्ध खपावेजी ॥ चतुर० ॥ ७३ ॥

भावार्थः—तीर्थङ्कर भगवान् ने जीव हिंसा को बुरा बतलाया है । जीव हिंसा से कर्मों का बन्ध होता है किन्तु जीवरक्षा को तीर्थङ्कर भगवान् ने अच्छा बतलाया है । जीवरक्षा से कर्मों का क्षय होता है ॥७३॥

हिंसा माहीं धर्म श्रद्धे तो,
बोध बीज रो नाशो जी ।
जीवरक्षा में पाप बतावे,
मिथ्यात में होवे वासो जी ॥ चतुर० ॥ ७४ ॥

भावार्थः—यदि कोई जीव हिंसा मे धर्म माने तो उसके सम्यक्त्व रत्न का नाश होता है और जो पुरुष जीवरक्षा मे पाप

बताता है वह मिथ्यात्व को प्राप्त होता है क्योंकि मिथ्यात्व के दस भेदों मे बताया गया है कि:—

'धर्म को अधर्म श्रद्धे तो मिथ्यात्व' ।

जीवरक्षा धर्म का कार्य है। अतः उसमे अधर्म (पाप) मानने वाला मिथ्यात्व को प्राप्त होता है ॥७४॥

प्राणी जीवने दुः जो देवे,
ते दुःख पामे संसारो ी ।
अनुकम्पा कर दुः छुड़ावे,
सुख पावा रो विस्तारो जी ॥ च र० ॥ ७५ ॥

भावार्थ:—प्राणी भूत जीव सत्त्व को जो दुः देता है वह इस संसार मे दुःख पाता है और जो पुरुष प्राणी भूत जीव सत्त्व की अनुकम्पा कर उनको दुःख से छुड़ाता है वह सुख पाता है। श्री भगवती सूत्र शतक ७ उद्देशा ६ मे वेदनीय कर्म उपार्जन करने के दस बोल कहे गये हैं। उनमे पहले के चार बोल ये है:—

(१) प्राणियों की अर्थात् बेइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय प्राणियो की अनुकम्पा करने से,
(२) भूत अर्थात् वनस्पतिकाय की अनुकम्पा करने से,
(३) जीवो की अर्थात् पञ्चेन्द्रिय जीवो की अनुकम्पा करने से और
(४) सत्त्व अर्थात् पृथ्वीकाय, अप्काय, तेउकाय, और वायुकाय इन चार स्थावरो की अनुकम्पा करने से सातावेदनीय कर्म का बन्ध होता है ।

इस प्रकार शा ो मे अनुकम्पा रूप धर्म का शुभ फल बतलाया गया है ॥७५॥

कोई साधु नाम धराय करे छै,
जीवरक्षा में पाप री थापो जी ।
(कहे) "प्राण भूत जीव ने सत्त्व,
रक्षा में एकंत पापो जी" ॥ चतुर० ॥ ७६ ॥

ऊंधी प्ररूपणा करे अज्ञानी,
ज्ञानी बोल्या घर प्रेमो जी ।
थाँ भूँडो दी , भूँडो सांभलियो,
भूँडो जाण्यो एमो जी ॥ चतुर० ॥ ७७ ॥

भावार्थः—कितनेक साधु नाम धराकर जीवरक्षा मे पाप की स्थापना करते हैं। वे कहते है कि "प्राणी भूत जीव सत्त्व की रक्षा करने मे एकान्त पाप होता है"। इस प्रकार जिनमार्ग से विपरीत प्ररूपणा करने वाले अज्ञानी जीवो को ज्ञानी पुरुष प्रेम पूर्वक कहते हैं कि—

"एयं दुदिट्ठं दुस्सुयं दुराणायं"

अर्थात्:—जीवरक्षा मे पाप की प्ररूपणा करना तुमने खोटा देखा है, खोटा सुना है और खोटा जाना है। यह तुम्हारी प्ररूपणा अच्छी नही है। तुमने शास्त्रो को अच्छी तरह नही देखा है, अच्छी तरह नहीं सुना है और अच्छी तरह उनके तत्त्वो को नहीं समझा है। शास्त्रकारो ने जीवरक्षा को परम धर्म बतलाया है और यहाँ तक कहा है कि:—

'सव्वजगजीवरक्खणदयट्ठाए पावयणं भगवया सुकहियं'

अर्थात्:—सम्पूर्ण जगत् के जीवों की रक्षा रूप दया के लिए भगवान् ने प्रवचन फरमाये हैं।

भगवान ने जीवरक्षा का इ ा महत्त्व बताया है कि जीवरक्षा रूप धर्म का प्रतिपादन करने के लिए ही जैनागमो की रचना हुई है। अतः जीवरक्षा मे पाप बताना अनन्त तीर्थ रों के वचनो की आशातना करना है ॥७६–७७॥

जीव बचायां पाप परूपे,
या मूरख नर री ाणी जी।
से ारीकर्मी जीव मिथ्याती,
शुद्ध द्धि हिं पिछाणी जी ॥चतुर० ॥ ७८ ॥

भावार्थ:—'जीवरक्षा करना पाप है' यह प्ररूपणा मूर्खता पूर्ण है। ऐसे भारीकर्मा मिथ्यात्वी जीव को सद्ज्ञान प्राप्त नही हुआ है इसीलिए अज्ञानता के कारण वह जीवरक्षा रूप परम धर्म के कार्य मे पाप बताता है ॥७८॥

त्याँ निरदयी ने आरज पूछ्यो,
ाँ ने बचायां धर्म के पापो जी।
तब कहे "म्हाँने बचायां धरम ,"
सांच बोल ने ीधी थापो जी ॥ चतुर० ॥ ७६ ॥

भावार्थ:—जीवरक्षा मे पाप बताने वाले निर्दयी लोगो से किसी आर्य पुरुष ने पूछा कि "यदि तुम्हे कोई मार रहा हो तब उस हिंसक के हाथ से तुम्हे कोई बचा दे तो धर्म होता है या

पाप ?" "तब तो वे झट उत्तर देते हैं कि हम को बचाने से तो धर्म होता है" ॥ ७६ ॥

**थाँ ने बचाया थें धरम जो श्रद्धो,**
**तो सर्व जीवाँ रो इम जाणो जी ।**
**औरां ने बचायां पाप परूपो,**
**थें ओटी क्यों करो ताणो जी ॥ चतुर ॥ ८० ॥**

भावार्थः- उनका उपरोक्त उत्तर सुन कर ज्ञानी पुरुष कहते हैं कि–"जिस प्रकार तुम यह मानते हो कि तुम्हें बचाने से धर्म होता है उसी प्रकार सब जीवो के लिए भी तुम्हे ऐसा ही मानना चाहिए कि उन्हे बचाने से भी धर्म होता है, । क्यो कि कहा है:–

**प्राणा यथात्मनोऽभीष्टाः, भूतानामपि ते तथा ।**
**आत्मौपम्येन भूतेषु, दयां र्वन्ति ाधवः ॥**

अर्थात् :- जिस प्रकार अपने प्राण अपने को प्यारे हैं उसी प्रकार संसार के समस्त जीवो को भी अपने अपने प्राण प्यारे है इस प्रकार सब जीवो कोआत्मवत् समझकर साधु पुरुष उन पर दया करते है ॥

अब वे लोग अपने को बचाने मे धर्म मानते है तो दूसरे जीवो को बचाने मे भी उन्हे धर्म मानना चाहिए। दूसरे जीवो की रक्षा करने मे पाप की प्ररूपणा करना निर्दयी पुरुषो का कार्य है ॥८०॥

**रक्षा में पाप बतावे त्यां ने,**
**कीधा धर्म सूं न्यारा जी ।**

ंग उपांग रा मू पाठ में,

गणधरजी विस्ताराजी ॥ चतुर० ॥ ८१ ॥

भावार्थः—प्रश्नव्याकरण सूत्र के प्रथम संवर द्वार मे कहा है किः—

'व्वजगजीवरव णदयट्ठयाए पावयणं भगव ।सुकहियं'

अर्थात्:—समस्त जगत् के जीवो की रक्षा रूप दया के लिए भगवान् ने प्रवचन फरमाये हैं।

इस प्रकार दूसरे सभी अंग उपाङ्ग सूत्रो मे जीवरक्षा का माहात्म्य बतलाया गया है। जीवरक्षा मे पाप बतलाने वाले धर्म से विमुख है अर्थात् वे अधर्मी एवं मिथ्यात्वी है॥८१॥

पर ने बचायां पाप परूपे,

निज ने बचाया में ध र्मे जी।

या श्रद्धा वि लां री ऊंधी,

नहीं जाणे पूरो मर्मो जी ॥ चतुर० ॥ ८२ ॥

भावार्थः—जो अपने को बचाने मे धर्म मानते है किन्तु दूसरे जीवों को बचाने मे पाप कहते है वे स्वार्थी लोग है। वे धर्म के मर्म को नहीं जानते है। धर्म तो यह बतलाता है कि;—

" त्मवत् सर्वभूतेषु, यः पश्यति स पण्डितः"

अर्थात्:—संसार के समस्त प्राणियो को आत्मवत् (अपने समान) समझो। सब जीवो को आत्मवत् समझने वाला पुरुष ही पण्डित पुरुष है। और भी कहा है कि:—

"आत : प्रतिकूलानि परे समाचरेत्"

अर्थात्:—जो व्यवहार अपनी आत्मा को अच्छा न लगे वैसा व्यवहार दूसरों के प्रति भी न करे किन्तु जो व्यवहार अपनी आत्मा को अच्छा लगे वैसा व्यवहार दूसरो के प्रति भी करे। यही धर्म का सार है ॥८२॥

अर्थ अनर्थ धर्म रे काजे,
हिंसा ने हिंसा जाणे जी।
त्याँ ने शुद्ध समदृष्टि कहिये,
जिन आगम यों बखाणे जी ॥ चतुर० ॥ ८३ ॥

भावार्थ:—जैन शास्त्रों मे बतलाया गया है कि अर्थ (प्रयोजन वश) अनर्थ (बिना प्रयोजन) और धर्म के निमित्त होने वाली हिंसा को जो हिंसा समझता है वह सम्यग्दृष्टि पुरुष है ॥८३॥

(कहे धर्म रे काज आरम्भ करे तो,
समकित रत्न गमावे जी।
(उत्तर) तो साधुवन्दणा ने आरम्भ करता,
हण्यां हण्यां क्यों जावे जी ॥ चतुर० ॥ ८४ ॥

साधु रो वन्दणा धर्म रो कारज,
ते आरम्भ धर्म रे काजे जी।
वन्दणा काज आरम्भ करे त्यां ने,
'मिथ्याती' कहता क्यों लाजे जी ॥ चतुर० ॥ ८५ ॥

भावार्थः—जो लोग यह कहते हैं कि धर्म के निमित्त आरम्भ करने वाला पुरुष अपने समकित रत्न को गंवाता है तो उन लोगों से पूछना चाहिए कि तुम्हारे भक्त श्रावक तुम साधुओं को वन्दना करने के लिए आरम्भ करके हर्षित होते हुए क्यों आते हैं ? क्योंकि साधुवन्दन धर्म का कार्य है। आने जाने आदि का जो आरम्भ होता है वह साधुवन्दन रूप धर्म कार्य के लिए ही किया जाता है। फिर आप उन भक्त श्रावकों को समकित रत्न गंवाने वाले मिथ्यात्वी क्यो नहीं कहते ? क्योंकि आपके सिद्धान्तानुसार धर्म के निमित्त आरम्भ करने वाला समकित रत्न गवाने वाला मिथ्यात्वी है ॥८४-८५॥

(कहें) न्दन जे रम्भ कीधो,
ते आरम्भ ोटो जाणे जी।
ारम्भ करने दर्श ीधा,
ते दर्शन धर्म पि ाणे जी ॥ च र० ॥ ८६ ॥

जो आरम्भ ने धर्म में जाणे,
री श्रद्धा खोटी जी।
आरम्भ ने आरम्भ पिछाणे,
दर्श शुद्ध कसोटी जी ॥ चतुर० ॥ ८७ ॥

भावार्थः—तब तो वे कहते है कि दर्शन एव वन्दन के लिए आने जाने आदि का जो आरम्भ किया जाता है वह तो बुरा है अर्थात् वह पाप है किन्तु आरम्भ करके जो दर्शन एवं वन्दन किया गया है वह धर्म का कार्य है।

यही बात उन्हें जीवरक्षा के विषय में भी माननी चाहिए कि जीवरक्षा करते समय जो आरम्भ होता है वह पाप में है किन्तु जीवरक्षा धर्म का कार्य है। जिस प्रकार आरम्भ अलग और दर्शन एवं वन्दन अलग है उसी प्रकार आरम्भ अलग है और जीवरक्षा रूप अनुकम्पा अलग है और जिस प्रकार आने जाने की क्रिया रूप आरम्भ के सावद्य होने पर भी दर्शन एवं वन्दन सावद्य नही है उसी प्रकार जीवरक्षा के निमित्त होने वाले आरम्भ के सावद्य होने पर भी जीवरक्षा रूप अनुकम्पा सावद्य नहीं है। तात्पर्य यह है कि जो आरम्भ को आरम्भ समझता है और धर्म को धर्म समझता है तथा आरम्भ को अलग और धर्म को उसे अलग समझता है उसकी श्रद्धा सम्यक् है किन्तु जो आरम्भ की क्रिया को धर्म के साथ जोड़कर उस धर्म के कार्य को पाप बताता है उसकी श्रद्धा मिथ्या है ॥८६-८७॥

**पोता री सेवा रो लोभ धरी ने,**
**भोलां ने यों भरमावो जी।**
**श्रावक वत्सलता ने उठावा,**
**थें इसड़ी गाथा क्यों गावो जी ॥ चतुर० ॥ ८८ ॥**

**(कहे) छः काय जीवाँ रो घमसाण करने,**
**श्राव ने जीमावे जी।**
**उणाने मन्दबुद्धि कह दियो भगवन्ते,**
**तिण ने धर्म किसी विध थावे जी ॥ चतुर० ॥ ८९ ॥**

भावार्थः—उन लोगो से पूछना चाहिए कि तुम लोग अपनी सेवा के लालची बन कर अपने भक्त श्रावको को 'रास्ते

की सेवा' का महान् लाभ बता कर अपने विहार के समय रास्ते में उन्हे साथ रखते हो जिससे तुम्हें आहार पानी आदि की किसी प्रकार की तकलीफ न उठानी पड़े। अपने सुख और सुविधा के लिए तो तुम लोग इस प्रकार 'रास्ते की सेवा' का महान्न लाभ बताते हो और स्वधर्मी (श्रावक) वत्सलता को उठाने के लिए उसमे पाप बताते हो और कहते हो कि 'छः काय जीवो का आरम्भ करके जो श्रावक को अपने घर भोजन कराता है वह मन्द बुद्धि है उसे धर्म नहीं होता'। इस प्रकार स्वधर्मी (श्रावक) वत्सलता मे पाप क्यों बतलाते हो ? ॥८८-८९॥

(उत्तर) जो ाय जीवां रो घम ा रने,
ाधु ने वन्दण आवे जी।
उणाने मन्दबुद्धि थें मानो, ?
थारे धर्म ि ी विध थावे जी ॥ च र० ॥ ९० ॥

भावार्थ:—जो छः काय जीवों का आरम्भ करके स्वधर्मी वत्सलता करता है अर्थात् श्रावक को अपने घर जीमाता (भोजन्न कराता) है उसे तुम मन्दबुद्धि कहते हो तो फिर छः काय जीवो का आरम्भ करके अर्थात् आने जाने आदि की क्रिया करके तुम्हारे दर्शन करने के लिए आता है उसे मन्दबुद्धि ो नहीं कहते ? उसे धर्म होना क्यो कहते हो ? उसे भी पाप होना क्यों नहीं कहते ? ॥९०॥

(कहे) आरम्भ ारज न्द बुद्धि में,
वन्दन व ो आछो जी।

(तो) श्र वत्सलता थी जिमावे,
तिण रो उत्तर देवो सांचो जी ॥ चतुर० ॥ ६१ ॥

भावार्थः—तब वे उत्तर देते हैं कि जो साधुदर्शन एवं वन्दन के लिए आरम्भादि करता है वह आरम्भ तो बुरा (पाप) है किन्तु उसका वन्दन भाव अच्छा है अर्थात् वन्दनभाव धर्म में है। तब उन्हे पूछना चाहिए कि जो पुरुष स्वधर्मी (श्रावक) वत्सलता से श्रावक को जीमाता है उसे क्या होता है? धर्म होता है या पाप? शुद्ध हृदय से इसका उत्तर दो ॥६१॥

(कहे) "सा र्मी वत्स ता जाणी,
श्राव ने जिमावे जी।
तिण में ए ान्त पाप बतावाँ,
धर्म श्रद्धे तो मकित जावे जी ॥ चतुर० ॥ ६२ ॥

भावार्थः—तब वे लोग उपरोक्त प्रश्न का यह जवाब देते हैं कि स्वधर्मी (श्रावक) वत्सलता जान कर जो श्रावक को अपने घर जीमाता है उसे पाप होता है। इस कार्य मे यानी स्वधर्मी (श्रावक) वत्सलता मे जो धर्म मानता है उसके समकित रत्न का नाश होता है" इस प्रकार वे स्वधर्मी (श्रावक) वत्सलता को पाप मे बताते हैं ॥६२॥

(उत्तर) या श्रद्धा थाँरी प्रत्यक्ष ोटी,
वन्दन रा थें भूखा जी।
तिण हेते आरम्भ रे जद,
भाव बतावो चो जी ॥ चतुर० ॥ ६३ ॥

भावार्थ'—तब ज्ञानी पुरुष कहते हैं कि तुम्हारी यह श्रद्धा प्रत्यक्ष खोटी है। इससे यह स्पष्ट जाहिर होता है कि 'तुम वन्दना के भूखे हो, वन्दना के लोलुपी हो। इसलिए तुम्हारी वन्दना के निमित्त किये जाने वाले आरम्भ के विषय मे तो कहते हो कि उसके भाव अच्छे है। आरम्भ का उसे पाप लगता है किन्तु वन्दना का उसे धर्म होता है। जिस प्रकार तुम अपनी वन्दना के विषय मे मानते हो उसी प्रकार स्वधर्मी वत्सलता के लिए भी मानना चाहिए कि आरम्भ का उसे पाप लगता है किन्तु स्वधर्मी वत्सलता धर्म का कार्य है इसलिए स्वधर्मी वत्सलता का उसे धर्म होता है ॥६३॥

ाधर्मी वत्सलता मोटी,
समकित रो ाचारो ी।
तिण में एकान्त पाप बतावो,
मिथ्या थारो व्यवहारो जी ॥ चतुर० ॥ ६४ ॥

भावार्थः—उत्तराध्ययन सूत्र के अट्ठाईसवे अध्ययन मे समकित के आठ आचार बताये गये है। यथाः—

निस्सं निक्कंखिय, निव्वि गिच्छा मूढदिट्ठी ।
उ वूह थिरीकरणे, वच्छल्ल पभावणे अट्ठ ॥

( उत्तरा० अध्य० २८ गाथा ३१ )

इस गाथा में समकित के आठ आचार बताये गये है। उनमे सातवां आचार है—वत्सलता। अर्थात् अपने स्वधर्मी श्रावक की वत्सलता करना समकित का आचार है इससे समकित की पुष्टि होती है, समकित रूप गुण दृढ़ होता है।

श्री तीर्थङ्कर भगवान् ने तो स्वधर्मी वत्सलता को समकित का आचार बतलाया है तुम (तेरह पन्थी) लोग उससे पाप बताते हो तथा इससे (स्वधर्मी वत्सलता से) समकित का विनाश होना कहते हो। क्या तुम्हारा यह कथन भगवान की आज्ञा से तथा शास्त्रो से विपरीत नही है ? यह तो प्रत्यक्ष ही भगवान् की आज्ञा से तथा शास्त्रो से विपरीत है, मिथ्या है ॥६४॥

वन्दन आरम्भ वत्सल आरम्भ,
दोनों सरीखा जाणो जी।
वन्दन ाव निर्म भाखो,
वत्सल खोटा क्यों मानो जी ॥ चतुर० ॥ ६५ ॥

भावार्थः—ज्ञानी पुरुष कहते है कि जिस प्रकार वन्दना के निमित्त आरम्भ होता है उसी प्रकार स्वधर्मी (श्रावक) वत्सलता के निमित्त भी आरम्भ होता है। दोनो जगह आरम्भ का कार्य समान है फिर जिस प्रकार तुम (तेरह पन्थी) लोग वन्दन को धर्म मे मानते हो उसी प्रकार स्वधर्मी वत्सलता को भी धर्म मे क्यो नही मानते ? स्वधर्मी वत्सलता मे पाप क्यो बतलाते हो ? आरम्भ तो दोनो जगह समान है फिर वन्दना को तो धर्म मे कहना और स्वधर्मी वत्सलता को पाप मे बताने का क्या कारण है ? ॥६५॥

ज्ञानी तो दोनों ही सरीखा जाणे,
थाँ ने ज्वाब न आवे जी।
एक ने थापे ने एक उथापे,
ते मूरख ने भरमावे जी ॥ चतुर० ॥ ६६ ॥

भावार्थः—ज्ञानी पुरुष तो दोनो को समान समझते हैं अर्थात् जिस प्रकार वन्दन को धर्म मे समझते हैं उसी प्रकार स्वधर्मी वत्सलता को भी धर्म मे समझते है किन्तु जो लोग वन्दना के भूखे है, वन्दना के लोलुपी हैं और स्वधर्मी वत्सलता के द्वेषी हैं वे लोग वन्दना को तो धर्म मे बतलाते हैं और स्वधर्मी वत्सलता को पाप मे बतलाते है। परन्तु ऐसे वन्दना लोलुपी, स्वार्थी लोगो की बात को वही मानता है जो मूर्ख होता है। विद्वान् पुरुष तो उनकी स्वार्थ पूर्ण बातो को तत्काल पहचान लेता है और उन्हें मिथ्या अतएव हेय समझ कर त्याग देता है ॥९६॥

कोई तो जीवाँ ने मरता बचावे,
 कोई करे सेवा साधर्मी जी।
ति में ए न्त पाप ब वे,
 ते ए ान्त मिथ्या र्मी ी ॥ चतुर० ॥ ९७ ॥

भावार्थः—कोई दयालु पुरुष मरते हुए प्राणियो की प्राण रक्षा करता है और कोई पुरुष स्वधर्मी (श्रावक) वत्सलता रूप सेवा करता है। ये दोनो अर्थात् जीवरक्षा और स्वधर्मी वत्सलता दोनो धर्म के कार्य हैं। इनमे एकान्त पाप ब ाने वाला मिथ्यात्वी है ॥९७॥

कोई जी ाँ रा दुः मेट्या में,
 एकान प बतावे जी।
त्याँ ने जाण ि ले जिन-धर्म रो,
 ि विध ारग ावे जी ॥ चतुर० ॥ ९८ ॥

भावार्थ:—कोई दयालु पुरुष दुःखी प्राणियों के दुः को मिटाता है उसमे जो लोग एकान्त पाप बतलाते हैं उन्हे जब जिनधर्म का ज्ञाता पुरुष मिलता है तब वह उन्हे किस प्रकार समझा कर सत्य मार्ग पर लाता है जिसके लिए यहाँ एक दृष्टान्त दिया जाता है ॥६८॥

लोह रो गो गो अग्नि तपायो,
ते अग्नि वर्ण र तातो जी ।
पकड़ सं । गो लायो तिण पासे,
बलतो गोलो झेलो हाथो जी ॥ च र० ॥ ६६ ॥

(जब) दया हीण हाथ पाछो खेंच्यो,
तब जाण पुरुष कहे त्याँने जी ।
थें हाथ पाछो खींचो किण रण,
थारी श्रद्धा मत रा गो छाने जी ॥ चतुर० ॥ १०० ॥

जद कहे गोलो म्हें हाथ में ल्याँ तो,
हाथ बले दुःख पावाँ जी ।
(तो थारा) हाथ बालता ने जो म्हें वरजाँ,
तो धर्मी के पापी कहावां जी ॥ चतुर० ॥ १०१ ॥

(कहे) "(म्हारा) हाथ बालता ने जो कोई वरजे,
तिण ने होसी धर्मो जी ।

तो दूजा रा हाथ बालता ने वरजे,
ते में क्यों कहो अधर्मो जी ॥ च र० ॥ १०२ ॥

इम सर्व जीव थें सरी जाणो,
थें सोच देखो मन माँई जी ।
दुः मेट में प बतावा री,
कुबुद्धि तजो दुः दाई जी ॥ चतुर० ॥ १०३ ॥

भावार्थः—किसी एक हिंसक पुरुष ने एक लोहे के गोले को अग्नि मे डाल कर खूब तपाया। जब वह गोला तपकर ग्नि के समान लाल हो गया तब उस गोले को संडासी मे पकड़ कर उस दयाहीन पुरुष के पास लाया, जो दूसरे जीवो के दुःख को मिटाने में पाप मानता था। वह उससे कहने लगा कि इस गोले को हाथ मे लो। तब वह दयाहीन ( दूसरे जीवो के दुःख मिटाने मे पाप मानने वाला ) पुरुष अपने हाथ को पीछे खीचने लगा। वहीं पर जिन धर्म का ज्ञाता (दूसरे जीवों के दुःख को मिटाने में धर्म मानने वाला पुरुष) एक पुरुष खड़ा था। वह उस दयाहीन को हाथ पीछे खींचते देखकर उससे कहने लगा कि—"तुम अपने हाथ पीछे ों खींचते हो ? तुम्हारे मन मे जो बात हो सो स्पष्ट कहो।" तब वह दयाहीन पुरुष कहने लगा कि यदि मै इस गोले को अपने हाथो मे लूँ तो मेरे हाथ जल जाएँगे जिससे मुझे अत्यन्त दुः होगा। तब वह जिन-धर्म का ज्ञाता पुरुष कहने लगा कि यदि मै इस हिंसक पुरुष को तुम्हारे हाथ जलाने से रोक दूँ तो मुझे धर्म होगा या पाप ? तब वह दयाहीन पुरुष कहने लगा कि जो कोई पुरुष मेरे हाथ जलाने से रोक देगा उसे

धर्म होगा क्योकि मेरी अन्तरात्मा यह कह रही है कि मेरे हाथ जलने से मुझे अत्यन्त दुःख होगा। इस लिए जो पुरुष इसे मेरे हाथ जलाने से रोक देगा उसे धर्म होगा। तब वह जिनधर्म का ज्ञाता पुरुष उस दयाहीन पुरुष से कहने लगा कि जब तुम अपने हाथ जलाने से रोकने वाले पुरुष को धर्म होना मानते हो तो फिर जो पुरुष दूसरे जीवो के हाथ जलाने से रोकता है, उनके दु.खो को मिटाता है उससे तुम पाप क्यों मानते हो ? जिस प्रकार तुमको अपने प्राण प्यारे है उसी प्रकार समस्त जीवो को अपने अपने प्राण प्यारे हैं और जिस प्रकार तुम्हारे हाथ जलाने से तुम्हें दुःख होता है उसी प्रकार दूसरे जीवो को भी दुःख होता है। जिस प्रकार तुम्हारा दुःख मिटाने वाले को तुम धर्म होना मानते हो उसी प्रकार जो दूसरे प्राणियो के दुःख को मिटाता है उसमे भी तुम्हे धर्म मानना चाहिए। दूसरे प्राणियो के दुःख को मिटाने मे पाप मानना कुबुद्धि है, यह कुबुद्धि दुःखदायिनी है। इसे छोड़ दो।

इस प्रकार समझाने पर सरल हृदय वाला पुरुष तो समझ कर शुद्ध रास्ते पर आ जाता है और अपना आत्म-कल्याण साध लेता है किन्तु जो पुरुष हठाग्रही होता है वह अपने हठ को नही छोड़ता। जिस प्रकार मूर्ख पुरुष पकड़ी हुई गधे की पूंछ को नहीं छोड़ता। वह गधे की लाते खाता हुआ अपने दाँत तुड़वाता है, मुँह फुड़वाता है और अत्यन्त दु.खी होता है इसी प्रकार जो हठाग्रही पुरुप अपने हठ को नहीं छोड़ता है वह यमदूतो (परमाधार्मिको) की लाते खाता हुआ और नरक की अनेक यातनाएँ सहन करता हुआ नरक निगोदादि मे अनन्त काल तक भ्रमण करता रहता है।

इसलिए मिथ्या हठ को छोड़ कर वास्तवि तत्त्व को समझ कर शुद्ध श्रद्धा ग्रहण करनी चाहिए। इसी से आत्मा I कल्याण होता है ॥९०-१०३॥

ारा ाथ ा ा ने ँ,
ते में तो धर्म बतावो जी।
औराँ रा राखे तो पाप बताओ,
ऐसी क्यों ति ावो ी ॥ चतुर० ॥ १०४ ॥

भावार्थः—उन लोगो से कहना चाहिए कि तुम्हारे हाथ जलाने से रोकने वाले पुरुष को तुम धर्म होना मानते हो किन्तु दूसरे प्राणियो के हाथो को जलाने से रोकने वाले को तुम पाप होना क्यों मानते हो ? यह मति तुम्हे कहाँ से उत्प ई है ? इस मति का त्याग कर तुम्हे सुमति ( सद्बुद्धि ) ग्रहण करनी चाहिए और जिस प्रकार तुम्हारे हाथ जलाने से रोकने वाले पुरुष को तुम धर्म होना मानते हो उसी प्रकार दूसरो के हाथ जलाने से रोकने वाले पुरुष को भी तुम्हे धर्म होना मानना चाहिए ॥१०४॥

जे जीव बचावा में पाप हे ँ,
ले ते ा अनन्तो ी।
ि ीत श्रद्धा रा फल है ोटा,
या गवन्तो जी ॥ च र० ॥ १०५ ॥

भावार्थः—जो जीवरक्षा मे पाप कहते हैं वे नन्त काल तक नरक निगोदादि गतियो मे परिभ्रमण करते हुए संसार पर्य

करते रहते है क्योंकि जीवरक्षा मे पाप बताना शास्त्रो से विपरीत श्रद्धा है। श्री तीर्थङ्कर भगवान् ने विपरीत श्रद्धा का फल महान् दुःखदायी बतलाया है। इसीलिए 'जीवरक्षा' में पाप बताने वाला अनन्त काल तक नरक निगोदादि की असह्य यातनाएं सहन करता है ॥१०५॥

।धाँ रे ।जे छः ।या हणी ने,
जागा करे ै, त्यारो जी ।
दो ॅ, लींपे, छावे संभाले,
ते साधु करे इ त्यारो जी ॥ चतुर० ॥ १०६ ॥

नन्त जीवाँ री घात, हुई तिहाँ,
हर्ष से रे निवासो जी ।
पूछ्या थी कल्पनी बतावे,
वि लाँ रो जोवो तमाशो जी ॥ चतुर० ॥१०७॥

भावार्थ—उन भीषणमतानुयायी साधुओ के ठहरने के लिए उनके भक्त श्रावक मकान बनवाते है, उन्हे लीपते है, पुताते है, मरम्मत आदि करवाते है जिसमे पृथ्वी पानी वनस्पति आदि छः काया के अनन्त जीवो की हिसा होती है। उन मकानो मे वे साधु हर्षपूर्वक ठहरते है। उन मकानो के बनवाने मे छः काया के अनन्त जीवो की हिसा उन साधुओ के निमित्त होती है फिर भी पूछने पर वे साधु कहते है कि यह मकान तो कल्पनिक (निर्दोष) है। ये मकान हमारे निमित्त नही बनाये गये है। इस प्रकार वे असत्य भाषण करते हुए जरा भी नहीं शर्माते। यह अज्ञानी जीवो का तमाशा है ॥१०६-१०७॥

( हे) "ध रे रण हिंसा कीधां,
बोधबीज रो नाशो जी।"
ो धु काजे हिंसा करी ते,
ि ण घर में क्यों रो वासो जी॥ च० ॥ १०८॥

'पुरुषान्तकड' रो म लेई ने,
सेज्जान्तर धर्म बतावो जी।
धर्म रे जे हिंसा हुई यहां,
तेने मिथ्या क्यों न बतावोजी ॥ च० ॥ १०६ ॥

भावार्थः—वे लोग कहते है कि जो पुरुष धर्म के निमित्त हिंसा करता है उसकी समकित का विनाश होता है तो उनसे (भीषणमतानुयायी साधुओ से) पूछना चाहिए कि जिसने छः काया के अनन्त जीवो की हिसा करके तुम्हारे लिए मकान तय्यार करवाया है उसे तुम मिथ्यात्वी क्यो नहीं कहते ? और तुम उस मकान मे क्यो ठहरते हो ? इस प्रश्न का यथार्थ उत्तर कुछ नही आने के कारण वे कपटपूर्वक असत्य भाषण करते हुए कहते है कि—'यह मकान हमारे लिए नही बनवाया गया है, यह तो 'पुरुषान्तकड' है अर्थात् दूसरो के लिए बनवाया गया है। इसलिए हम इसमे ठहरते है। हमारे ठहरने से इस मकान बनवाने वाले मालिक को शय्यातर का धर्म होता है।"

इस प्रकार वे भीषणमतानुयायी साधु अपने निमित्त (साधु के निमित्त) बनाये हुए मकान मे ठहरते और पूछने पर कपट-पूर्वक असत्य भाषण करते है ॥ १०८–१०६ ॥

(कहे) "दर्शन धर्म रु हिंसा पाप में,
दोनों मानाँ न्याराजी ।"
(उत्तर) तो धर्मी वत लता धर्म में,
हिंसा पाप में धाराँ जी ॥ च० ॥ ११०॥

भावार्थः—वे लोग कहते है कि आरम्भादि होने के कारण स्वधर्मी वत्सलता मे हम पाप बताते हैं तब उनसे पूछा जाता है कि तुम्हारे ( भी० साधुओं के ) दर्शन करने के लिए तुम्हारे भक्त श्रावक आते है। उनके आने जाने मे हिंसा होती है तो तुम्हारी मान्यतानुसार तुम्हारे दर्शन भी पाप मे ठहरते हैं। इस पर वे लोग कहते है कि—आने जाने की क्रिया से होने वाली जीवहिंसा पाप में है और हमारा दर्शन धर्म मे है। श्रावकों के आने जाने की क्रिया और हमारे दर्शन दोनो पृथक् है।

तब सरल बुद्धि से उन्हे यह बात भी समझनी चाहिए कि आरम्भादि की हिंसा अलग है और स्वधर्मीवत्सलता अलग है। जिस प्रकार आने जाने की क्रिया के सावद्य होने पर भी दर्शन सावद्य ( पाप मे ) नही होते उसी प्रकार आरम्भादि के सावद्य होने पर भी स्वधर्मीवत्सलता सावद्य ( पाप मे ) नहीं हो सकती ॥११०॥

उ ड़े मुख बोली (थाँने) आहार मंत्रे,
खुले बो बेरावे ी।
जीव असंख्य हण्या तुम जे,
(इणमें) ध पाप सूं थावे जी ॥ च० ॥ १११ ॥

भावार्थः—उनसे (भीषण मतानुयायी साधु ो से) पूछना चाहिए कि—तुम्हारे भक्त श्रावक उघाड़े मुख से (वायुकाय की अयतना पूर्वक) बोलकर तुम्हे आहार पानी की आमन्त्रणा करते है और उघाड़े मु से बोल कर ही तुम्हे आहारादि बहराते (देते) है। इस प्रकार तुम्हारे निमित्त वायुकाय के असंख्य जीवो की हिंसा करके श्रावक तुम्हें दान देते हैं। वह दान धर्म मे है या पाप मे? ॥१११॥

हे) दान देवा रो तो धर्म है ोटो,
अजतना रो पाप में ँ जी।
(उत्तर) ो वत्स ता रो ो धर्म है ोटो,
आरम्भ पाप बखा ँ जी ॥ ० ॥ ११२ ॥

भावार्थः—तब वे लोग जवाब देते हैं कि हम साधु ों को दान देने से उस दाता को बड़ा धर्म होता है किन्तु उसके लिए उघाड़े मु बोलने से वायुकाय जीवो की जो अयतना (हिंसा) होती है वह पाप मे है।

तब सरल बुद्धि से उन्हे यह बात भी समझनी चाहिए कि आरम्भादि हिंसा पाप है किन्तु स्वधर्मी वत्सलता बड़ा धर्म है। जिस प्रकार उघाड़े मुख बोल कर वायुकाय के जीवों ी अयतना के सावद्य (पाप मे) होने पर भी दान पाप मे नही है उसी प्र र आरम्भादि के सावद्य होने पर भी स्वधर्मी-वत्सलता साव (पाप मे) नही हो सकती ॥११२॥

एवा नि ामों में,
ने धर्म बतावेजी।

**अनुकम्पा उपकारे आरम्भ,**
**तो अनुकम्पा पाप में गावे जी ॥ च० ॥ ११३ ॥**

भावार्थः—दर्शन, दान आदि उन लोगो से सम्बन्धित ऐसे अनेक कार्य है जिनमे धर्म कार्य को अलग धर्म मे और उसके लिए होने वाले आरम्भादि को अलग पाप । कहते हैं किन्तु अनुकम्पा और उपकारादि के कार्यों मे आरम्भ का नाम लेकर उन्हे एकान्त पाप मे बतलाते है। अनुकम्पा और उपकारादि के धर्म कार्य को अलग और उसके लिए होने वाले आरम्भ को अलग नही बतलाते किन्तु आरम्भ को अनुकम्पा के साथ जोड़ कर अनुकम्पा रूप परमधर्म को भी पाप मे ही बतलाते हैं। यह उनका पक्षपात पूर्ण हठाग्रह है। वे जिस प्रकार उनके दर्शन और दान को धर्म मे और दर्शन और दान के लिए होने वाले आरम्भ को पाप मे मानते है उसी प्रकार अनुकम्पा को धर्म मे और उसके लिए होने वाले आरम्भादि को पाप मे मानना चाहिए ॥११३॥

**एकेन्द्रिय मरे पंचेन्द्रिय रक्षा,**
**(तिण में) एकान्त पाप सिखावे जी ।**
**एकेन्द्रिय मारी ने साधाँ ने देवे,**
**तिण ने तो धर्म बतावे जी ॥ च० ॥ ११४ ॥**

भावार्थ—जिस कार्य मे एकेन्द्रिय (पानी, वनस्पति आदि) जीवो की हिसा से पञ्चेन्द्रिय (मनुष्य आदि) जीव की रक्षा होती है उस कार्य को वे लोग एकान्त पाप मे बतलाते हैं किन्तु उनके भक्त श्रावक एकेन्द्रिय (पानी, वनस्पति आदि) जीवो

की हिंसा करके उन्हें (साधुओं को) आहार पानी बहराते (देते) हैं उसमे वे महान् लाभ बतलाते हैं। जब वे एकेन्द्रिय की हिंसा से पंचेन्द्रिय जीव की रक्षा मे पाप मानते है तब साधुओं को आहार पानी देने से भी उन्हें पाप मानना चाहिए क्योंकि इससे भी तो एकेन्द्रिय (पानी वनस्पति आदि) जीवो की हिंसा से पंचेन्द्रिय जीवों की (साधुओ की) रक्षा होती है। उनके सिद्धान्तानुसार उनका साधुदान भी पाप मे ठहरता है ॥११४॥

: काया हणातो ाथे जावे,
(तिण ने) रस्ता री सेवा ब ावे जी ।
त्याग कराय ाथे ले जावे,
ध ॅरो ोभ दि वे जी ॥ च० ॥ ११५ ॥

निज ारथिया ा ार रा थीं,
भोलाँ ने र ावे जी ।
ाड़ी ोड़ा श र रे साथे,
माया उ ाया जावे जी ॥ च० ॥ ११६ ॥

स्वारथे हिंसा ाद आवे,
पर-उपकार में गावे जी ।
अठारे पाप रो नाम लेई ने,
मूर ने भर ावे जी ॥ च० ॥ ११७ ॥

भावार्थ:—एक ग्राम से विहार कर दूसरे ग्राम को जाते समय उन साधुओ के साथ रह कर रास्ते मे यथा समय मालमिष्टान्न आदि बना कर साधुओ को बहराना (देना) 'रास्ते की

सेवा' कहलाती है। 'रास्ते की सेवा' करने से धर्म का महान् लाभ होता है। इस प्रकार तेरहपन्थी साधु अपने अन्ध श्रद्धालु भक्तो को धर्म का लोभ दिखा कर उन्हें 'रास्ते की सेवा' का नियम करवाते है और उन्हे रास्ते मे अपने साथ रखते हैं। वे अन्ध श्रद्धालु भक्त छः काय जीवो की हिसा करते हुए गाड़ी, घोड़ा, बहुत से पैदल आदमियो को साथ लेकर इस तरह चलते हैं मानो कोई फौज चल रही हो। रास्ते मे छोटे गाँव मे जहाँ साधुओं को ठहराना होता है वहाँ पहुँच कर अपना पड़ाव डालते है और झटपट मिष्टान्न आदि माल तय्यार करते हैं। फिर उन साधुओ के पास जाकर कहते हैं "महाराज ! भावना भाते है।" अर्थात् आहार पानी सब तय्यार है। आप पधार कर ले आइये। इतना सुनते ही वे साधु अपने पातरे ( पात्र ) लेकर वहाँ पहुँच जाते हैं और इच्छानुसार मेवा मिष्टान्न आदि ले आते हैं।

इस प्रकार 'रास्ते की सेवा' का महान् लाभ बता कर अपने अन्ध श्रद्धालु भक्तों को साथ रखते हैं जिससे रास्ते मे आहार पानी आदि की किसी प्रकार की तकलीफ नही उठानी पड़ती। इस प्रकार 'रास्ते की सेवा' मे धर्म बताने मे उन साधुओ का अपना निजी स्वार्थ है। इसमे होने वाली हिसा की तरफ वे ध्यान ही नही देते है किन्तु जीवरक्षा एवं परोपकार के कार्य मे वे पाप बताने लगते है, एक पाप नही किन्तु जीवरक्षा और परोपकार के कार्य मे एक साथ हिसा, झूठ, चोरी मैथुन आदि अठारह पाप होना बतलाते है ! अपने स्वार्थ की पूर्ति मे होने वाली जीवहिंसा की तरफ ध्यान न देकर उसको धर्म बताना और जीवरक्षा एवं परोपकार के कार्यों मे पाप बताना स्वार्थी लोगों का कार्य है ॥११५-११७॥

(कहे) ारम्‍ लागां उप र हुवे तो,
भूठ चोरी थी पिण हो ी जी ।
अठारे ही पों रो ब ावे,
ते र-उ ार रोषी ी ॥ च० ॥ ११८ ॥

भावार्थः—वे लोग कहते हैं कि—" ारम्भ लग कर जीवरक्षा आदि जो उपकार होता है उसमे यदि धर्म माना जायगा तो भूठ बोल कर, चोरी करके, व्यभिचार सेवन करके जो उपकार किया जायगा उसमे भी धर्म मानना पड़ेगा" इस प्रकार अठारह ही पापों का नाम लेकर वे लोग जीवरक्षा एवं परोपकार के कार्यों मे पाप बतलाने की धृष्टता करते है। वे जीव-रक्षा एवं परोपकार के द्वेषी हैं ॥११८॥

(उत्तर) चोरी री ारा दर्श ातिर,
कुड़ी ा भरी ावे जी ।
तिण थी थारो दर्श ी ा,
ारी ा ावे जी ॥ ० ॥ ११९ ॥

ारम्‍ ो दर्शण ाजे,
तिण ने ो ी।
तो चोरी ीरा थी ां,
ि में दि वो जी ॥ च० ॥ १२० ॥

भावार्थः—तेरहपन्थी साधुओ के भ श्रावक घोड़ा-गाड़ी, रे गाड़ी आदि में बैठ कर उनके दर्शन करने के लिए

आते हैं। इससे आरम्भ होता है फिर भी वे (साधु) लोग दर्शन करने मे धर्म मानते है। तब, जैसा कि उन्होंने जीवरक्षा के विषय मे कहा है, उस कथनानुसार उनसे ( तेरह पन्थी साधुओं से ) पूछना चाहिए कि—यदि कोई पुरुष तुम्हारे दर्शन के निमित्त चोरी करके, या झूठी साक्षी देकर धन लावे अथवा कोई स्त्री व्यभिचार सेवन करके धन लावे और फिर उस धन से टिकिट खरीद कर तुम्हारे दर्शन करने आवे और उसी धन से मिष्टान्नादि बना कर तुम्हे बहरावे तो इसमे भी तुम्हे धर्म मानना पड़ेगा ॥११६-१२०॥

(कहे) चोरी, ारी, खोटी गवाही,
दर्श अर्थी न सेवे जी।
ारम्भ विन तो आइ न `,
ारम्भ र दर्श लेवे जी ॥ च० ॥ १२१ ॥

(उत्तर) उपकार में तुम इमहिज जाणो,
उपकारी चोरी न सेवे ाी।
कुड़ी सा व्यभिचार पाप ने,
उपकारी तज देवे जी ॥ च० ॥ १२२ ॥

इमहिज जीवरक्षा में जा ाो,
चोरी आदिक नहीं सेवे जी,
पारम्भ विन रक्षा न हो तो
आरम्भ ने आरम्भ केवे जी ॥ च० ॥१२३ ॥

आरम्भ उ र जु ा जुआ छै,
इमहिज रक्षा जाणो जी ।
उप ार रक्षाधर्म रो अंग,
आरम्भ लग पिछाणो जी ॥च० ॥ १२४ ॥

भावार्थ —इस पर यदि वे लोग यह कहे कि हम साधुओ के दर्शन की इच्छा रखने वाला ( दर्शनार्थी ) पुरुष खोटी साक्षी, चोरी, जारी आदि का सेवन नहीं करता किन्तु रेलगाड़ी आदि के बिना तो वह आ नहीं सकता इसलिए आने जाने की क्रिया का आरम्भ करके वह आता है और साधु-दर्शन का लाभ लेता है तो उन लोगो से कहना चाहिए कि जिस प्रकार तुम लोग पने दर्शनार्थी पुरुष के विषय मे मानते हो उसी प्रकार जीव-रक्षा और परोपकार करने वाले दयालु एवं परोपकारी पुरुष के विषय में भी समझना चाहिए कि जीवरक्षा और परोपकार करने वाला दयालु और परोपकारी पुरुष खोटी साक्षी, चोरी, जारी आदि कार्य नहीं करता किन्तु जिस प्रकार आने जाने की ि या के आरम्भ बिना दर्शनार्थी पुरुष दर्शन का लाभ नहीं ले सकता उसी प्रकार यदि अल्पारम्भ के बिना जीवरक्षा का महान् कार्य न हो सकता हो तो उस दयालु पुरुष को लाचारीवश उस अल्पारम्भ का सेवन करना पड़ता है किन्तु वह उस आरम्भ को ारम्भ समझता है । परोपकार और जीवरक्षा रूप धर्म अलग है और आरम्भ अलग है । जिस प्रकार आने जाने की क्रिया के सावद्य होने पर भी दर्शन सावद्य ( पाप मे ) नहीं होता उसी प्रकार परोपकार और जीवरक्षा के निमित्त होने वाले अल्पारम्भ के सावद्य होने पर भी परोपकार और जीव रक्षा रूप धर्म सावद्य (पाप मे) नहीं होता है ॥१२१-१२४॥

जिन मारग की नींव है रक्षा,
खोजी हुवे ते पावे जी।
जीव बचाया धर्म है निरमल,
दधि मथियां घी आवे जी ॥ च० ॥ १२५ ॥

भावार्थः—जीवरक्षा करना जैनधर्म की नींव है क्योंकि प्रश्नव्याकरण सूत्र के प्रथम संवर द्वार मे कहा गया है किः—

"सव्वजगजीवरक्खणदयट्ठयाए पावयणं भगवया कहियं"

अर्थात्‌:—समस्त जगत्‌ के जीवों की रक्षा रूप दया के लिए भगवान्‌ ने प्रवचन फरमाये है।

श्री तीर्थङ्कर भगवान्‌ ने यह पाठ फरमा कर यह बतला दिया है कि जैनागमो की रचना का मूल कारण 'जीवरक्षा' है अर्थात्‌ जीवरक्षा रूप निर्मल धर्म के लिए ही जैनागमो की रचना हुई है। जिस प्रकार दही को मथने से मक्खन निकलता है उसी प्रकार जो पुरुष जिज्ञासु बन कर जैनागमो का मथन करता है अर्थात्‌ जैनागमो का अध्ययन, मनन एवं चिन्तन करता है वही पुरुप जीवरक्षा रूप परमधर्म के रहस्य को जान सकता है। अतः मुमुक्षु पुरुष को जीवरक्षा के निर्मल धर्म रूप मक्खन की प्राप्ति के लिए जैनागमो का सतत अध्ययन, मनन एवं चिन्तन करना चाहिए ॥१२५॥

जीवरक्षा में पाप बतावे,
ते जल में लाय लगावे जी,

मृत थी मरणो होई केवे,
ते मिथ्यावादि हावे जी ॥ च० ॥ १२६ ॥

भावार्थः—जिस प्रकार अमृत से मरण कहने वाला और जल मे लाय गाने वाला पुरुष मिथ्यावादी एवं मूर्ख कहलाता है उसी प्रकार जीवरक्षा मे पाप बताने वाला पुरुष भी मिथ्यावादी है ॥१२६॥

जीवरक्षा श्री जिनजी री वाणी,
दसमें अङ्ग ा ी जी ।
ो करसी व र तिरसी,
वंछित दा ी जी ॥ च० ॥ १२ ॥

भावार्थः—जीवरक्षा श्री तीर्थ र भगवान् की वाणी है। दसवें अङ्ग श्री प्रश्नव्याकरण सूत्र मे जीवरक्षा का बहुत वि तार के साथ वर्णन किया गया है और जीवरक्षा के ब त गुण वर्णन किये गये हैं। जीवरक्षा इहलौकिक और पारलौकिक सब सुखों की देने वाली है। इसके साठ नाम बताये गये हैं जिसमे इसे 'मोक्षदायिनी' बतलाया गया है। जीवरक्षा की आराधना करने वाला व्यक्ति संसार सागर को पार कर मोक्ष सु को प्राप्त करता है ॥१२७॥

ीसे यासी संवत् में,
सुदी ादव एकाद ी जी ।
ढा जोड़ी रक्षा दीपावणी,
तिमिर मिटावण रश ी जी ॥ च० ॥ १२८ ॥

मालचन्द को री रे मरे,
चूरू कियो चौमासो जी।
कोठारयां शुद्ध श्रद्धा धारी,
पामी ज्ञान प्रकाशो जी।
रक्षाधरम श्री िनजी री ाणी ॥ च० ॥ १२६ ॥

भावार्थ:—ग्रन्थकर्त्ता श्रीमज्जवाहिराचार्य फरमाते हैं कि—सम्वत् १६८६ का चतुर्मास बीकानेर राज्यान्तर्गत चूरू शहर मे मालचन्दजी कोठारी के कमरे मे किया था। तब अज्ञानान्धकार को मिटाने वाली और शुद्ध सत्य को प्रकाशित करने वाली एवं रक्षा धर्म को दीपाने वाली यह ढाल भाद्रपद शुक्ला एकादशी के दिन पूर्ण की गई है। शुद्ध सत्य रूप ज्ञान प्रकाश को प्राप्त करके चूरू के कोठारी परिवार ने शुद्ध श्रद्धा ग्रहण की है।

जीवरक्षा के कहाँ तक गुण वर्णन किये जायँ ? इसके अनेक गुण हैं। उन सबका वर्णन किया जाना सम्भव नही है। अन्त मे श्री तीर्थङ्कर भगवान् द्वारा फरमाये हुए एक वाक्य का उद्धरण देकर इस ग्रन्थ को पूर्ण किया जाता है। वह वाक्य ही इस ग्रन्थ का अन्तिम मङ्गल रूप होगा। वह वाक्य यह है:—

"सव्वजगजीवरक्खणदयट्ठयाए पावयणं भगवया सुकहियं"

अर्थात्:—समस्त जगत् के जीवो की रक्षा रूप दया के लिए भगवान् ने प्रवचन फरमाये हे। जीवरक्षा तीर्थ र भगवान् की वाणी है, जीवरक्षा समस्त जैनागमो की मूलरचना का कारण

है और जीवरक्षा ही समस्त जैनागमों का सार है। जीवरक्षा की शुद्ध आराधना करने वाला व्यक्ति संसार सागर को पार कर मोक्ष को प्राप्त करता है ॥१२८-१२९॥

## ॥ इति नवमी ढाल सम्पूर्ण ॥




ॐ शान्ति ! ॐ शान्ति !! ॐ शान्ति !!!